संपादक

**राम आनंद**



**जनवाणी प्रकाशन प्रा० लि०**

पंजीकृत कार्यालय एवं शोरूम

**30/22ए, गली नं० 9, विश्वास नगर, दिल्ली-110032**



# प्रेमचंद रचनावली

## खण्ड : दो

भूमिका एवं मार्गदर्शन

**डॉ० रामविलास शर्मा**





प्रकाशक
जनवाणी प्रकाशन प्रा॰ लि॰
30/22ए, गली न॰ 9, विश्वास नगर
शाहदरा, दिल्ली-110 032

मूल्य
प्रथम सेट (खण्ड 1-10)
द्वितीय सेट (खण्ड 11-20)
सम्पूर्ण सेट (खण्ड 1-20)

कला पक्ष
संदीप पाराशर

प्रोसेस
शर्मा प्रोसेस, दिल्ली-110032

शब्द संयोजक, मुद्रक
भारती आर्ट प्रिंटर्स, दिल्ली-110 032

PREMCHAND
RACHANAVALI
Collected works of
Munshi Premchand

# प्रकाशकीय

**'प्रेमचंद रचनावली'** का प्रकाशन जनवाणी के लिए गौरव की बात है। कॉपीराइट समाप्त होने के बाद प्रेमचंद साहित्य विपुल मात्रा में प्रकाशित-प्रचारित हुआ। पर उनका सम्पूर्ण साहित्य अब तक कहीं भी एक जगह उपलब्ध नहीं था। लगातार यह जरूरत महसूस की जा रही थी कि उनके सम्पूर्ण साहित्य का प्रामाणिक प्रकाशन हो।

श्रेष्ठ और कालजयी साहित्यकारों के समग्र कृतित्व का एकत्र प्रकाशन कई दृष्टियों से उपयोगी होता है। इसी आलोक में **'प्रेमचंद रचनावली'** की कुछ विशेषताओं का संक्षेप में उल्लेख बहुत आवश्यक है। इस रचनावली में पहली बार सम्पूर्ण प्रेमचंद साहित्य सर्वाधिक शुद्ध और प्रामाणिक मूल पाठ के साथ सामने आया है। सम्पूर्ण रचनाओं का विभाजन पहले विधावार तत्पश्चात् कालक्रमानुसार किया गया है। रचनाओं के प्रथम प्रकाशन एवं उनके कालक्रम संबंधी प्रामाणिक जानकारी प्रत्येक रचना के अन्त में दी गई है जिससे प्रेमचंद के कृतित्व के अध्ययन और मूल्यांकन में विशेष सुविधा होगी। इसकी अधिकांश सामग्री प्रथम संस्करणों या काफी पुराने संस्करणों से ली गई है। प्रेमचंद साहित्य के अध्ययन, अध्यापन तथा शोध के लिए इस रचनावली का अपना एक ऐतिहासिक महत्त्व है, क्योंकि इसमें प्रेमचंद की अब तक उपलब्ध सम्पूर्ण तथा अद्यतन सामग्री का समावेश कर लिया गया है। रचनावली के बीस खण्डों का क्रमबद्ध प्रारूप इस प्रकार है—

> **खण्ड 1-6 :** मौलिक उपन्यास; **खण्ड 7-9 :** लेख, भाषण, संस्मरण, संपादकीय, भूमिकाएं, समीक्षाएं; **खण्ड 10 :** मौलिक नाटक; **खण्ड 11-15 :** सम्पूर्ण कहानियां (302); **खण्ड 16-17 :** अनुवाद (उपन्यास, नाटक, कहानी); **खण्ड 18 :** जीवनी एवं बाल साहित्य; **खण्ड 19 :** पत्र (चिट्ठी-पत्री); **खण्ड 20 :** विविध।

रचनावली की विस्तृत भूमिका मूर्धन्य आलोचक डॉ॰ रामविलास शर्मा ने लिखी है, जो इस रचनावली की सबसे बड़ी उपलब्धि है। डॉ॰ शर्मा ने अपनी साहित्य-साधना के व्यस्त क्षणों में भी हर कदम पर हमारा मार्गदर्शन किया। रचनावली का जो यह उत्कृष्ट रूप सामने आया है यह सब उन्हीं के आशीर्वाद का प्रतिफल है। इस कृपा और सहयोग के लिए मैं उनके प्रति नतमस्तक हूं।

बिहार विधान परिषद् के माननीय सभापति, हिन्दी और उर्दू के वरिष्ठ साहित्यकार प्रो॰ जाबिर हुसेन ने प्रेमचंद रचनावली के संपादक-मण्डल का अध्यक्ष होना स्वीकार किया और रचनावली के संपादन कार्य में हमारा उचित मार्गदर्शन किया, इसके लिए मैं उनका आभारी हूं। साथ ही संपादक-मण्डल के विद्वान सदस्यों के प्रति भी हार्दिक आभार प्रकट करता हूं।

श्री केशवदेव शर्मा ने अपनी तमाम व्यस्तताओं के बावजूद सम्पादन कार्य में जिस गहरी लगन, समझदारी और आत्मीयता से सहयोग किया है उसके लिए उनके प्रति अनेकशः धन्यवाद। उनका अहर्निश सानिध्य मुझे स्फूर्ति प्रदान करता रहा। डॉ॰ गीता शर्मा एवं डॉ॰ अशोक कुमार शर्मा, वेद प्रकाश सोनी तथा डॉ॰ विनय के प्रति भी उनके हार्दिक सहयोग के लिए आभारी हूं।

भाई राम आनंद साहित्य क्षेत्र में प्रवेश करते ही प्रेमचंद द्वारा स्थापित प्रकाशन संस्थान **'सरस्वती प्रेस'** से जुड़ गए थे। लगभग बीस वर्षों तक उन्होंने स्व॰ श्रीपत राय (प्रेमचंद के ज्येष्ठ पुत्र) के मार्गदर्शन में अप्राप्य प्रेमचंद साहित्य पर शोध कार्य किया। वे स्व॰ श्रीपत राय के संपादन में प्रकाशित होने वाली विख्यात कथा-पत्रिका **'कहानी'** के सहायक संपादक रहे। श्रीपत राय के देहांत के बाद उन्होंने **'कहानी'** का स्वतंत्र रूप से संपादन किया और उसे नया रूप तथा गरिमा प्रदान की। उन्होंने जिस गहरी सूझ-बूझ, लगन, धैर्य और निष्ठा से इस रचनावली के संपादन कार्य को इतने सुरुचिपूर्ण और वैज्ञानिक ढंग से संपन्न किया, इसके लिए वे हम सबों के साधुवाद के पात्र हैं।

श्री हरीशचन्द्र वार्ष्णेय, श्री प्रेमशंकर शर्मा, श्री उदयकान्त पाठक ने प्रूफ-संशोधन और सम्पूर्ण मुद्रण कार्य में विशेष जागरूकता और मनस्विता का परिचय दिया; इनके साथ विमलसिंह, आर॰ के॰ यादव, सुनील जैन, शिवानंदसिंह तथा संस्था के अन्य सभी सहकर्मियों के प्रति भी धन्यवाद ज्ञापित करता हूं क्योंकि इन सबके सहयोग और सद्भाव के बिना यह काम पूरा होना लगभग असंभव था।

मेरी भ्रातृजा रीमा और भ्रातृज संदीप, संजीव, मनीष, विक्रांत, चेतन की लगन और सूझबूझ ने भी मुझे सदैव प्रेरित और उत्साहित किया वे भी धन्यवाद के पात्र हैं।

रचनावली के मुद्रण का कार्य श्री कान्तीप्रसाद शर्मा की देखरेख में हुआ है। उनकी सूझबूझ और श्रमनिष्ठा के लिए वे हमारे हार्दिक धन्यवाद के पात्र हैं।

सर्वश्री विजयदान देथा, यादवेन्द्र शर्मा 'चन्द्र', रामकुमार कृषक, स्वामी प्रेम जहीर, डॉ॰ कुसुम वियोगी, रामकुमार शर्मा आदि सभी मित्रों के सुझावों के लिए भी आभारी हूं।

इस कार्य में पूज्य माताजी श्रीमती जसवन्ती देवी का आशीर्वाद और पिताश्री प्रेमनाथ शर्मा का दीर्घकालीन प्रकाशन-व्यवसाय का अनुभव और आशीर्वाद मेरे विशेष प्रेरणा स्रोत रहे। इनके साथ मातृतुल्या भाभी श्रीमती ललिता शर्मा, अग्रज़ राजकुमार शर्मा, चमनलाल शर्मा, धर्मपाल शर्मा एवं उनकी धर्मपत्नी इन्दु शर्मा के साथ भाई हरीशकुमार शर्मा एवं सुभाषचन्द्र शर्मा के साथ ही चाचा श्री दीनानाथ शर्मा का भी आभारी हूं जिन्होंने पग-पग पर मेरा मार्ग-दर्शन किया। और सबसे अंत में सहधर्मिणी श्रीमती गीता शर्मा ने जो सहयोग और संबल प्रदान किया उसके लिए आभार अथवा धन्यवाद जैसा शब्द बहुत कम होगा। सारा श्रेय उन्हीं का है।

नेशनल लाइब्रेरी, कलकत्ता के सहयोग से दुर्लभ पुस्तक 'महात्मा शेखसादी' लगभग सत्तर वर्ष बाद एक बार फिर इस रचनावली के मार्फत पाठकों के समक्ष प्रस्तुत की जा रही है। मैं नेशनल लाइब्रेरी कलकत्ता के प्रति अपना आभार प्रकट करता हूं। उन समस्त संस्थानों, पुस्तकालयों, विभागों, संस्थाओं, लेखकों, संपादकों, अधिकारियों और व्यक्तियों के प्रति अपना आभार व्यक्त करता हूं, जिन्होंने इस रचनावली के आयोजन में सहयोग किया।

अन्त में विद्वान पाठकों से हमारा निवेदन है कि वे इस रचनावली की त्रुटियों की ओर हमारा ध्यान आकर्षित करें ताकि आगामी संस्करणों में उन्हें दूर किया जा सके।

हम आशा करते हैं कि हिन्दी जगत् इस बहु-प्रतीक्षित रचनावली का हार्दिक स्वागत करेगा।

अरुण कुमार
(प्रबंध निदेशक)



शुभ लक्ष्मी : तमिल 'सेवासदन' की सुमन



# सेवासदन

रचनाकाल : जनवरी, 1917 – जनवरी, 1918

प्रकाशनकाल : दिसम्बर, 1918

# सेवासदन

लेखक

सप्तसरोज, नवनिधि, प्रेमपूर्णिमा आदिके रचयिता—

श्रीयुक्त प्रेमचन्द ।

प्रकाशक

हिन्दी पुस्तक एजेन्सी,

१२६, हरिसन रोड,

कलकत्ता ।



प्रथम बार } सम्वत् १९७५ { मूल्य २॥)

(प्रथम संस्करण का मुखपृष्ठ)

# एक

पश्चात्ताप के कड़वे फल कभी-न-कभी सभी को चखने पड़ते हैं, लेकिन और लोग बुराइयों पर पछताते हैं, दारोगा कृष्णचन्द्र अपनी भलाइयों पर पछता रहे थे। उन्हें थानेदारी करते हुए पच्चीस वर्ष हो गए, लेकिन उन्होंने अपनी नीयत को कभी बिगड़ने न दिया था। यौवनकाल में भी, जब चित्त भोग-विलास के लिए व्याकुल रहता है, उन्होंने निःस्पृह भाव से अपना कर्त्तव्य पालन किया था। लेकिन इतने दिनों के बाद आज वह अपनी सरलता और विवेक पर हाथ मल रहे थे। उनकी पत्नी गंगाजली सती-साध्वी स्त्री थी। उसने सदैव अपने पति को कुमार्ग से बचाया था। पर इस समय वह चिंता में डूबी हुई थी! उसे स्वयं संदेह हो रहा था कि वह जीवन-भर की सच्चरित्रता बिल्कुल व्यर्थ तो नहीं हो गई।

दारोगा कृष्णचन्द्र रसिक, उदार और बड़े सज्जन पुरुष थे। मातहतों के साथ वह भाईचारे का-सा व्यवहार करते थे, किंतु मातहतों की दृष्टि में उनके इस व्यवहार का कुछ मूल्य न था। वह कहा करते थे कि यहां हमारा पेट नहीं भरता, हम उनकी भलमनसी को लेकर क्या करें—चाटें? हमें घुड़की, डांट-डपट, सख्ती सब स्वीकार है, केवल हमारा पेट भरना चाहिए। रूखी रोटियां चांदी के थाल में परोसी जायं, तो भी वे पूरियां न हो जायंगी।

दारोगाजी के अफसर भी उनसे प्रायः प्रसन्न न रहते। वह दूसरे थाने में जाते, तो उनका बड़ा आदर-सत्कार होता था, उनके अहलमद, मुहर्रिर और अरदली खूब दावतें उड़ाते। अहलमद को नजराना मिलता, अरदली इनाम पाता और अफसरों को नित्य डालियां मिलतीं, पर कृष्णचन्द्र के यहां यह आदर-सत्कार कहां? वह न दावतें करते थे, न डालियां ही लगाते थे। जो किसी से लेता नहीं, वह किसी को देगा कहां से? दारोगा कृष्णचन्द्र की इस शुष्कता को लोग अभिमान समझते थे।

लेकिन इतना निर्लोभ होने पर भी दारोगाजी के स्वभाव में किफायत का नाम न था। वह स्वयं तो शौकीन न थे, लेकिन अपने घरवालों को आराम देना अपना कर्त्तव्य समझते थे। उनके सिवा घर में तीन प्राणी और थे, स्त्री और दो लड़कियां। दारोगाजी इन लड़कियों को प्राण से भी अधिक प्यार करते थे। उनके लिए अच्छे-से-अच्छे कपड़े लाते और शहर से नित्य तरह-तरह की चीजें मंगाया करते। बाजार में कोई तरहदार कपड़ा देखकर उनका जी नहीं मानता था, लड़कियों के लिए अवश्य ले आते थे। घर में सामान जमा करने की उन्हें धुन थी। सारा मकान कुर्सियों, मेजों और आल्मारियों से भरा हुआ था। नगीने के कलमदान, झांसी के कालीन, आगरे की दरियां बाजार में नजर आ जातीं, तो उन पर लट्टू हो जाते। कोई लूट के धन पर भी इस भांति न टूटता होगा। लड़कियों को पढ़ाने और सीना-पिरोना सिखाने के लिए उन्होंने एक ईसाई लेडी रख ली थी। कभी-कभी स्वयं उनकी परीक्षा लिया करते थे।

गंगाजली चतुर स्त्री थी। उन्हें समझाया करती कि जरा हाथ रोककर खर्च करो। जीवन में यदि और कुछ नहीं करना है, तो लड़कियों का विवाह तो करना ही पड़ेगा, उस समय किसके सामने हाथ फैलाते फिरोगे? अभी तो उन्हें मखमली जूतियां पहनाते हो, कुछ इसकी भी चिंता है कि आगे क्या होगा? दारोगाजी इन बातों को हंसी में उड़ा देते, कहते, जैसे और सब काम चलते हैं, वैसे ही यह काम भी हो जायगा। कभी झुंझलाकर कहते, ऐसी बात करके मेरे ऊपर चिंता का बोझ मत डालो। इस प्रकार दिन बीतते चले जाते थे। दोनों लड़कियां कमल के समान खिलती जाती थीं। बड़ी लड़की सुमन सुंदर, चंचल और अभिमानी थी, छोटी लड़की शान्ता भोली, गंभीर, सुशील थी। सुमन दूसरों से बढ़कर रहना चाहती थी। यदि बाजार से दोनों बहनों के लिए एक ही प्रकार की साड़ियां आतीं, तो सुमन मुंह फुला लेती थी। शान्ता को जो कुछ मिल जाता, उसी में प्रसन्न रहती।

गंगाजली पुराने विचार के अनुसार लड़कियों के ऋण से शीघ्र मुक्त होना चाहती थी। पर दारोगाजी कहते, यह अभी विवाह योग्य नहीं है। शास्त्रों में लिखा है कि कन्या का विवाह सोलह वर्ष की आयु से पहले करना पाप है। वह इस प्रकार मन को समझाकर टालते रहते थे। समाचार-पत्रों में जब वह दहेज के विरोध में बड़े-बड़े लेख पढ़ते, तो बहुत प्रसन्न होते ! गंगाजली से कहते कि अब एक ही दो साल में यह कुरीति मिटी जाती है। चिंता करने की कोई जरूरत नहीं। यहां तक कि इसी तरह सुमन को सोलहवां वर्ष लग गया।

अब कृष्णचन्द्र अपने को अधिक धोखा न दे सके। उनकी पूर्व निश्चिंतता वैसी न थी, जो अपनी सामर्थ्य के ज्ञान से उत्पन्न होती है। उसका मूल कारण उनकी अकर्मण्यता थी। उस पथिक की भांति, जो दिन-भर किसी वृक्ष के नीचे आराम से सोने के बाद संध्या को उठे और सामने एक ऊंचा पहाड़ देखकर हिम्मत हार बैठे, दारोगाजी भी घबरा गए। वर की खोज में दौड़ने लगे, कई जगहों से टिप्पणियां मंगवाईं। वह शिक्षित परिवार चाहते थे। वह समझते थे कि ऐसे घरों में लेन-देन की चर्चा न होगी, पर उन्हें देखकर बड़ा आश्चर्य हुआ कि वरों का मोल उनकी शिक्षा के अनुसार है। राशि, वर्ण ठीक हो जाने पर जब लेन-देन की बातें होने लगतीं, तब कृष्णचन्द्र की आंखों के सामने अंधेरा छा जाता था। कोई हजार सुनाता, कोई पांच हजार और कोई इससे भी आगे बढ़ जाता। बेचारे निराश होकर लौट आते। आज छ: महीने से दारोगाजी इसी चिंता में पड़े हैं। बुद्धि काम नहीं करती इसमें संदेह नहीं कि शिक्षित सज्जनों को उनसे सहानुभूति थी; पर वह एक-न-एक ऐसी पख निकाल देते थे कि दारोगाजी को निरुत्तर हो जाना पड़ता। एक सज्जन ने कहा—'महाशय, मैं स्वयं इस कुप्रथा का जानी दुश्मन हूं, लेकिन क्या करूं, अभी पिछले साल लड़की का विवाह किया, दो हजार रुपये केवल दहेज में देने पड़े, दो हजार खाने-पीने में खर्च पड़े, आप ही कहिए, यह कमी कैसे पूरी हो?'

दूसरे महाशय इनसे अधिक नीतिकुशल थे। बोले—दारोगाजी, मैंने लड़के को पाला है, सहस्रों रुपये उसकी पढ़ाई में खर्च किए हैं। आपकी लड़की को इससे उतना ही लाभ होगा, जितना मेरे लड़के को। तो आप ही न्याय कीजिए कि यह सारा भार मैं अकेला कैसे उठा सकता हूं ?

कृष्णचन्द्र को अपनी ईमानदारी और सच्चाई पर पश्चात्ताप होने लगा। अपनी निस्पृहता पर उन्हें जो घमंड था, वह टूट गया। सोच रहे थे कि यदि मैं पाप से न डरता, तो आज मुझे यों ठोकरें न खानी पड़तीं। इस समय दोनों स्त्री-पुरुष चिंता में डूबे बैठे थे। बड़ी देर के बाद

कृष्णचन्द्र बोले–देख लिया, संसार में सन्मार्ग पर चलने का यह फल होता है। यदि आज मैंने लोगों को लूटकर अपना घर भर लिया होता, तो लोग मुझसे संबंध करना अपना सौभाग्य समझते, नहीं तो कोई सीधे मुंह बात नहीं करता है। परमात्मा के दरबार में यह न्याय होता है ! अब दो ही उपाय हैं, या तो सुमन को किसी कंगाल के पल्ले बांध दूं या कोई सोने की चिड़िया फंसाऊं। पहली बात तो होने से रही; बस अब सोने की चिड़िया की खोज में निकलता हूं। धर्म का मजा चख लिया, सुनीति का हाल भी देख चुका। अब लोगों को खूब दबाऊंगा; खूब रिश्वत लूंगा, यही अंतिम उपाय है। संसार यही चाहता है, और कदाचित् ईश्वर भी यही चाहता है। यही सही आज से मैं भी वही करूंगा, जो सब लोग करते हैं।

गंगाजली सिर झुकाए अपने पति की ये बातें सुनकर दुःखित हो रही थी। वह चुप थी। आंखों में आंसू भरे हुए थे।

## दो

दारोगाजी के हल्के में एक महंत रामदास रहते थे। वह साधुओं की एक गद्दी के महंत थे। उनके यहां सारा कारोबार 'श्री बांकेबिहारीजी' के नाम पर होता था। 'श्री बांकेबिहारीजी' लेन-देन करते थे और बत्तीस रु० सैकड़े से कम सूद न लेते थे। वही मालगुजारी वसूल करते थे, वही रेहननामे-बैनामे लिखते थे। 'श्री बांकेबिहारीजी' की रकम दबाने का किसी को साहस न होता था और न अपनी रकम के लिए कोई दूसरा आदमी उनसे कड़ाई कर सकता था। 'श्री बांकेबिहारीजी' को रुष्ट करके उस इलाके में रहना कठिन था। महंत रामदास के यहां दस-बीस मोटे-ताजे साधु स्थायी रूप से रहते थे। वह अखाड़े में दंड पेलते, भैंस का ताजा दूध पीते, संध्या को दूधिया भंग छानते और गांजे-चरस की चिलम तो कभी ठंडी न होने पाती थी। ऐसे बलवान् जत्थे के विरुद्ध कौन सिर उठाता?

महंतजी का अधिकारियों में खूब मान था। 'श्री बांकेबिहारीजी' उन्हें खूब मोतीचूर के लड्डू और मोहन-भोग खिलाते थे। उनके प्रसाद से कौन इंकार कर सकता था? ठाकुरजी संसार में आकर संसार की रीति पर चलते थे।

महंत रामदास जब अपने इलाके की निगरानी करने निकलते, तो उनका जुलूस राजसी ठाठ-बाट के साथ चलता था। सबके आगे हाथी पर 'श्रीबांकेबिहारीजी' की सवारी होती थी, उसके पीछे पालकी पर महंतजी चलते थे, उसके बाद साधुओं की सेना घोड़ों पर सवार, राम-नाम के झंडे लिए अपनी विचित्र शोभा दिखाती थी, ऊंटों पर छोलदारियां, डेरे और शामियाने लदे होते थे। यह दल जिस गांव में जा पहुंचता था, उसकी शामत आ जाती थी।

इस साल महंतजी तीर्थयात्रा करने गए थे। वहां से आकर उन्होंने एक बड़ा यज्ञ किया था। एक महीने तक हवनकुंड जलता रहा, महीनों तक कड़ाह न उतरे, पूरे दस हजार महात्माओं को निमंत्रण था। इस यज्ञ के लिए इलाके के प्रत्येक असामी से हल पीछे पांच रुपया चंदा उगाहा गया था। किसी ने खुशी से दिया, किसी ने उधार लेकर और जिनके पास न था, उसे रुक्का

ही लिखना पड़ा। 'श्री बांकेबिहारीजी' की आज्ञा को कौन टाल सकता था? यदि ठाकुरजी को हार माननी पड़ी, तो केवल एक अहीर से, जिसका नाम चेतू था। वह बूढ़ा दरिद्र आदमी था। कई साल से उसकी फसल खराब हो रही थी। थोड़े ही दिन हुए 'श्री बांकेबिहारीजी' ने उस पर इजाफा लगान की नालिश करके उसे ऋण के बोझ से और दबा दिया था। उसने यह चंदा देने से इंकार किया, यहां तक कि रुक्का भी न लिखा। ठाकुरजी ऐसे द्रोही को भला कैसे क्षमा करते? एक दिन कई महात्मा चेतू को पकड़ लाए। ठाकुरद्वारे के सामने उस पर मार पड़ने लगी। चेतू भी बिगड़ा। हाथ तो बंधे हुए थे, मुंह से लात-घूंसों का जवाब देता रहा और जब तक जबान बंद न हो गई, चुप न हुआ। इतना कष्ट देकर भी ठाकुरजी को संतोष न हुआ, उसी रात को उसके प्राण भी हर लिए। प्रातःकाल चौकीदार ने थाने में रिपोर्ट की।

दारोगा कृष्णचन्द्र को मालूम हुआ, मानो ईश्वर ने घर बैठे-बिठाए सोने की चिड़िया उनके पास भेज दी। तहकीकात करने चले।

लेकिन महंतजी की उस इलाके में ऐसी धाक जमी हुई थी कि दारोगाजी को कोई गवाही न मिल सकी। लोग एकांत में आकर उनसे सारा वृत्तांत कह जाते थे, पर कोई अपना बयान नहीं देता था।

इस प्रकार तीन-चार दिन बीत गए। महंत जी पहले तो बहुत अकड़े रहे। उन्हें निश्चय था कि यह भेद न खुल सकेगा। लेकिन जब उन्हें पता चला कि दारोगाजी ने कई आदमियों को फोड़ लिया है, तो कुछ नरम पड़े। अपने मुख्तार को दारोगाजी के पास भेजा। कुबेर की शरण ली। लेन-देन की बातचीत होने लगी। कृष्णचन्द्र ने कहा—मेरा हाल तो आप लोग जानते हैं कि रिश्वत को काला नाग समझता हूं। मुख्तार ने कहा—हां, यह तो मालूम है, किंतु साधु-संतों पर कृपा रखनी ही चाहिए। इसके बाद दोनों सज्जनों में कानाफूसी हुई। मुख्तार ने कहा—नहीं सरकार, पांच हजार बहुत होते हैं। महंतजी को आप जानते हैं, वह अपनी टेक पर आ जाएंगे, तो चाहे फांसी ही हो जाय पर जौ-भर न हटेंगे। ऐसा कीजिए कि उनको कष्ट न हो, आपका भी काम निकल जाय। अंत में तीन हजार पर बात पक्की हो गई।

पर कड़वी दवा को खरीदकर लाने, उसका काढ़ा बनाने और उसे उठाकर पीने में बड़ा अंतर है। मुख्तार तो महंत के पास गया और कृष्णचन्द्र सोचने लगे, यह मैं क्या कर रहा हूं?

एक ओर रुपयों का ढेर था और चिंता-व्याधि से मुक्त होने की आशा, दूसरी ओर आत्मा का सर्वनाश और परिणाम का भय। न हां करते बनता था, न नहीं।

जन्म-भर निर्लोभ रहने के बाद इस समय अपनी आत्मा का बलिदान करने में दारोगाजी को बड़ा दुख होता था। वह सोचते थे, यदि यही करना था तो आज से पच्चीस साल पहले ही क्यों न किया, अब तक सोने की दीवार खड़ी कर दी होती। इलाके ले लिए होते। इतने दिनों तक त्याग का आनंद उठाने के बाद बुढ़ापे में यह कलंक ! पर मन कहता था, इसमें तुम्हारा क्या अपराध? तुमसे जब तक निभ सका, निबाहा। भोग-विलास के पीछे अधर्म नहीं किया, लेकिन जब देश, काल, प्रथा और अपने बंधुओं का लोभ तुम्हें कुमार्ग की ओर ले जा रहे हैं, तो तुम्हारा दोष? तुम्हारी आत्मा अब भी पवित्र है। तुम ईश्वर के सामने अब भी निरपराध हो। इस प्रकार तर्क करके दारोगाजी ने अपनी आत्मा को समझा लिया।

लेकिन परिणाम का भय किसी तरह पीछा न छोड़ता था। उन्होंने कभी रिश्वत नहीं ली थी। हिम्मत न खुली थी। जिसने कभी किसी पर हाथ न उठाया हो, वह सहसा तलवार का

वार नहीं करता। यदि कहीं बात खुल गई, तो जेलखाने के सिवा और कहीं ठिकाना नहीं, सारी नेकनामी धूल में मिल जायगी। आत्मा तर्क से परास्त हो सकती है, पर परिणाम का भय तर्क से दूर नहीं होता। वह पर्दा चाहता है। दारोगाजी ने यथासंभव इस मामले को गुप्त रखा। मुख्तार से ताकीद कर दी कि इस बात की भनक भी किसी के कान में न पड़ने पाए। थाने के कांस्टेबलों और अमलों से भी सारी बातें गुप्त रखी गईं।

रात के नौ बजे थे। दारोगाजी ने अपने तीनों कांस्टेबलों को किसी बहाने से थाने के बाहर भेज दिया। चौकीदारों को भी रसद का सामान जुटाने के लिए इधर-उधर भेज दिया था और आप अकेले मुख्तार की राह देख रहे थे। मुख्तार अभी तक नहीं लौटा, कर क्या रहा है? चौकीदार सब आकर घेर लेंगे तो बड़ी मुश्किल पड़ेगी। इसी से मैंने कह दिया था कि जल्द आना। अच्छा मान लो, जो महंत तीन हजार पर राजी न हुआ तो? नहीं, इससे कम न लूंगा। इससे कम में विवाह हो ही नहीं सकता।

दारोगाजी मन-ही-मन हिसाब लगाने लगे कि कितने रुपये दहेज में दूंगा और कितने खाने-पीने में खर्च करूंगा।

कोई आध घंटे के बाद मुख्तार के आने की आहट मिली। उनकी छाती धड़कने लगी। चारपाई से उठ बैठे, फिर पानदान खोलकर पान लगाने लगे कि इतने में मुख्तार भीतर आया।

कृष्णचन्द्र—कहिए?

मुख्तार—महंतजी....

कृष्णचन्द्र ने दरवाजे की तरफ देखकर कहा—रुपये लाए या नहीं?

मुख्तार—जी हां, लाया हूं पर महंतजी ने....

कृष्णचन्द्र ने फिर चारों तरफ चौकन्नी आंखों से देखकर कहा—मैं एक कौड़ी भी कम न करूंगा।

मुख्तार—अच्छा, मेरा हक तो दीजिएगा न?

कृष्णचन्द्र—अपना हक महंतजी से लेना।

मुख्तार—पांच रुपया सैकड़ा तो हमारा बंधा हुआ है।

कृष्णचन्द्र—इसमें से एक कौड़ी भी न मिलेगी। मैं अपनी आत्मा बेच रहा हूं, कुछ लूट नहीं रहा हूं।

मुख्तार—आपकी जैसी मरजी, पर मेरा हक मारा जाता है।

कृष्णचन्द्र—मेरे साथ चलना पड़ेगा।

तुरंत बहली तैयार हुई और दोनों आदमी उस पर बैठकर चले। बहली के आगे-पीछे चौकीदारों का दल था। कृष्णचन्द्र उड़कर घर पहुंचना चाहते थे। गाड़ीवान को बार-बार हांकने के लिए कहकर कहते—अरे, क्या सो रहा है? हांके चल।

ग्यारह बजते-बजते लोग घर पहुंचे। दारोगाजी मुख्तार को लिए हुए अपने कमरे में गए और किवाड़ बंद कर दिए। मुख्तार ने थैली निकाली। कुछ गिन्नियां थीं, कुछ नोट और कुछ नकद रुपये। कृष्णचन्द्र ने झट थैली ले ली और बिना देखे-सुने उसे अपने संदूक में डालकर ताला लगा दिया।

गंगाजली अभी तक उनकी राह देख रही थी। कृष्णचंद्र मुख्तार को विदा करके घर में गए। गंगाजली ने पूछा—इतनी देर क्यों की?

कृष्णचन्द्र–काम ही ऐसा आ पड़ा और दूर भी बहुत है।

भोजन करके दारोगाजी लेटे, पर नींद न आती थी। स्त्री से रुपये की बात कहते उन्हें संकोच हो रहा था। गंगाजली को भी नींद न आती थी। वह बार-बार पति के मुंह की ओर देखती, मानो पूछ रही थी कि बचे या डूबे।

अंत में कृष्णचन्द्र बोले–यदि तुम नदी के किनारे खड़ी हो और पीछे से एक शेर तुम्हारे ऊपर झपटे तो क्या करोगी?

गंगाजली इस प्रश्न का अभिप्राय समझ गई। बोली–नदी में चली जाऊंगी।

कृष्णचन्द्र–चाहे डूब ही जाओ?

गंगाजली–हां, डूब जाना शेर के मुंह में पड़ने से अच्छा है।

कृष्णचन्द्र–अच्छा, यदि तुम्हारे घर में आग लगी हो और दरवाजों से निकलने का रास्ता न हो, तो क्या करोगी?

गंगाजली–छत पर चढ़ जाऊंगी और नीचे कूद पड़ूंगी।

कृष्णचन्द्र–इन प्रश्नों का मतलब तुम्हारी समझ में आया?

गंगाजली ने दीनभाव से पति की ओर देखकर कहा–तब क्या ऐसी बेसमझ हूं?

कृष्णचन्द्र–मैं कूद पड़ा हूं। बचूंगा या डूब जाऊंगा, यह मालूम नहीं।

## तीन

पंडित कृष्णचन्द्र रिश्वत लेकर उसे छिपाने के साधन न जानते थे। इस विषय में अभी नौसिखिए थे। उन्हें मालूम न था कि हराम का माल अकेले मुश्किल से पचता है। मुख्तार ने अपने मन में कहा, हमीं ने सब कुछ किया और हमीं से यह चाल ! हमें क्या पड़ी थी कि इस झगड़े में पड़ते और रात-दिन बैठे तुम्हारी खुशामद करते। महंत फंसते या बचते, मेरी बला से, मुझे तो अपने साथ न ले जाते। तुम खुश होते या नाराज, मेरी बला से, मेरा क्या बिगाड़ते? मैंने जो इतनी दौड़-धूप की, वह कुछ आशा ही रखकर की थी।

वह दारोगाजी के पास से उठकर सीधे थाने में आया और बातों-ही-बातों में सारा भंडा फोड़ हो गया।

थाने के अमलों ने कहा–वाह हमसे यह चाल ! हमसे छिपा-छिपाकर यह रकम उड़ाई जाती है। मानो हम सरकार के नौकर ही नहीं हैं। देखें, यह माल कैसे हजम होता है। यदि इस बगुला-भगत को मजा न चखा दिया तो देखना।

कृष्णचन्द्र तो विवाह की तैयारियों में मग्न थे। वर सुन्दर, सुशील, सुशिक्षित था। कुल ऊंचा और धनी। दोनों ओर से लिखा-पढ़ी हो रही थी। उधर हाकिमों के पास गुप्त चिट्ठियां पहुंच रही थीं। उनमें सारी घटना ऐसी सफाई से बयान की गई थी, आक्षेपों के ऐसे सबल प्रमाण दिए गए थे, व्यवस्था की ऐसी उत्तम विवेचना की गई थी कि हाकिमों के मन में संदेह उत्पन्न हो गया। उन्होंने गुप्त रीति से तहकीकात की। संदेह जाता रहा। सारा रहस्य खुल गया।

एक महीना बीत चुका था। कल तिलक जाने की साइत थी। दारोगाजी संध्या समय थाने

में मसनद लगाए बैठे थे, उस समय सामने से सुपरिंटेंडेंट पुलिस आता हुआ दिखाई दिया। उसके पीछे दो थानेदार और कई कांस्टेबल चले आ रहे थे। कृष्णचन्द्र उन्हें देखते ही घबराकर उठे कि एक थानेदार ने बढ़कर उन्हें गिरफ्तारी का वारंट दिखाया। कृष्णचन्द्र का मुख पीला पड़ गया। वह जड़-मूर्ति की भांति चुपचाप खड़े हो गए और सिर झुका लिया। उनके चेहरे पर भय न था, लज्जा थी। यह वही दोनों थानेदार थे, जिनके सामने वह अभिमान से सिर उठाकर चलते थे, जिन्हें वह नीच समझते थे। पर आज उन्हीं के सामने सिर नीचा किए खड़े थे। जन्म-भर की नेकनामी एक क्षण में धूल में मिल गई। थाने के अमलों ने मन में कहा, और अकेले-अकेले रिश्वत उड़ाओ!

सुपरिंटेंडेंट ने कहा—बेल किशनचन्द, तुम अपने बारे में कुछ कहना चाहटा है?

कृष्णचन्द्र ने सोचा, क्या कहूं? क्या कह दूं कि मैं बिल्कुल निरपराध हूं, यह सब मेरे शत्रुओं की शरारत है, थाने वालों ने मेरी ईमानदारी से तंग आकर मुझे यहां से निकालने के लिए यह चाल खेली है।

पर वह पापाभिनय में ऐसे सिद्धहस्त न थे। उनकी आत्मा स्वयं अपने अपराध के बोझ से दबी जा रही थी। वह अपनी दृष्टि में गिर गए थे।

जिस प्रकार विरले ही दुराचारियों को अपने कुकर्मों का दण्ड मिलता है, उसी प्रकार सज्जनता का दंड पाना अनिवार्य है। उसका चेहरा, उसकी आंखें, उसके आकार-प्रकार, सब जिह्वा बन-बनकर उसके प्रतिकूल साक्षी देते हैं। उसकी आत्मा स्वयं अपना न्यायाधीश बन जाती है। सीधे मार्ग पर चलने वाला मनुष्य पेचीदा गलियों में पड़ जाने पर अवश्य राह भूल जाता है।

कृष्णचन्द्र की आत्मा उन्हें बाणों से छेद रही थी। लो, अपने कर्मों का फल भोगो। मैं कहती थी कि सांप के बिल में हाथ न डालो। तुमने मेरा कहना न माना। यह उसी का फल है।

सुपरिंटेंडेंट ने फिर पूछा—तुम अपने बारे में कुछ कहना चाहटा है?

कृष्णचन्द्र बोले—जी हां, मैं यही कहना चाहता हूं कि मैंने अपराध किया है और उसका कठोर-से-कठोर दंड मुझे दिया जाय। मेरा मुंह काला करके मुझे सारे कस्बे में घुमाया जाय। झूठी मर्यादा बढ़ाने के लिए, अपनी हैसियत को बढ़ाकर दिखाने के लिए, अपनी बड़ाई के लिए एक अनुचित कर्म किया है और अब उसका दंड चाहता हूं। आत्मा और धर्म का बंधन मुझे न रोक सका। इसलिए मैं कानून की बेड़ियों के ही योग्य हूं। मुझे एक क्षण के लिए घर में जाने की आज्ञा दीजिए, वहां से आकर मैं आपके साथ चलने को तैयार हूं।

कृष्णचन्द्र की इन बातों में ग्लानि के साथ अभिमान मिला हुआ था। वह उन दोनों थानेदारों को दिखाना चाहते थे कि यदि मैंने पाप किया है, तो मर्दों की भांति उसका फल भोगने के लिए तैयार हूं। औरों की तरह पाप करके उसे छिपाता नहीं।

दोनों थानेदार ये बातें सुनकर एक-दूसरे का मुंह देख रहे थे, मानो कह रहे थे कि यह आदमी पागल हो गया है क्या? अपने होश में नहीं मालूम होता। यदि ईमानदार ही बनना था, तो ऐसा काम ही क्यों किया? पाप किया, पर करना न जाना!

सुपरिंटेंडेंट ने कृष्णचन्द्र को दया की दृष्टि से देखा और भीतर जाने की आज्ञा दी।

गंगाजली बैठी चांदी के थाल में तिलक की सामग्री सजा रही थी कि कृष्णचन्द्र ने आकर

कहा–गंगा, बात खुल गई। मैं हिरासत में आ गया।

गंगाजली ने उनकी ओर विस्मित भाव से देखा। उसके चेहरे का रंग उड़ गया। आंखों से आंसू बहने लगे।

कृष्णचन्द्र–रोती क्यों हो? मेरे साथ कोई अन्याय नहीं हो रहा है। मैंने जो कुछ किया है, उसी का फल भोग रहा हूं। मुझ पर फौजदारी का मुकदमा चलाया जायगा, तुम कुछ चिंता मत करना। मैं सब कुछ सहने के लिए तैयार हूं। मेरे लिए वकील-मुख्तारों की जरूरत नहीं है। इसमें व्यर्थ रुपये मत फूंकना। मेरे इस प्रायश्चित्त से वह पाप का धन पवित्र हो जायगा। उसे तुम सुमन के विवाह में खर्च करना। उसका एक पैसा भी मुकदमे में मत लगाना, नहीं तो मुझे दु:ख होगा। अपनी आत्मा का, अपनी नेकनीयती का, अपने जीवन का सर्वनाश करने के बाद मुझे संतोष रहेगा कि मैं एक ऋण से मुक्त हो गया, इस लड़की का बेड़ा पार लगा दिया।

गंगाजली ने दोनों हाथों से अपना सिर पीट लिया। उसे अपनी अदूरदर्शिता पर ऐसा क्रोध आ रहा था कि धरती फट जाय और उसमें समा जाय। शोक और आत्मवेदना की एक लहर बादल से निकलने वाली धूप के सदृश उसके हृदय पर आती हुई मालूम हुई। उसने निराशा से आकाश की ओर देखा। हाय ! यदि मैं जानती कि यह नौबत आएगी, तो अपनी लड़की किसी कंगाल से ब्याह देती, या उसे विष देकर मार डालती। फिर वह झटपट उठी, मानो नींद से चौंकी है और कृष्णचन्द्र का हाथ पकड़कर बोली–इन रुपयों में आग लगा दो। उन्हें ले जाकर उसी हत्यारे रामदास के सिर पटक दो। मेरी लड़की बिना ब्याही रहेगी। हाय ईश्वर! मेरी मति क्यों मारी गई। मैं साहब के पास चलती हूं। अब लाज-शरम कैसी?

कृष्णचन्द्र–जो कुछ होना था, हो चुका, अब कुछ नहीं हो सकता।

गंगाजली–मुझे साहब के पास ले चलो। मैं उनके पैरों पर गिरूंगी और कहूंगी, यह आपके रुपये हैं, लीजिए, और जो कुछ दंड देना है, मुझे दीजिए। मैं ही विष की गांठ हूं। यह पाप मैंने बोया है।

कृष्णचन्द्र–इतने जोर से न बोलो, बाहर आवाज जाती होगी।

गंगाजली–मुझे साहब के पास क्यों नहीं ले चलते? उन्हें एक अबला पर अवश्य दया आएगी।

कृष्णचन्द्र–सुनो, यह रोने-धोने का समय नहीं है। मैं कानून के पंजे में फंसा हूं और किसी तरह नहीं बच सकता। धैर्य से काम लो। परमात्मा की इच्छा होगी तो फिर भेंट होगी।

यह कहकर वह बाहर की ओर चले कि दोनों लड़कियां आकर उनके पैरों से चिमट गईं। गंगाजली ने दोनों हाथों से उनकी कमर पकड़ ली और तीनों चिल्लाकर रोने लगीं।

कृष्णचन्द्र भी कातर हो गए। उन्होंने सोचा, इन अबलाओं की क्या गति होगी? परमात्मन्, तुम दीनों के रक्षक हो, इनकी भी रक्षा करना।

एक क्षण में वह अपने को छुड़ाकर बाहर चले गए। गंगाजली ने उन्हें पकड़ने को हाथ फैलाए, पर उसके दोनों हाथ फैले ही रह गए, जैसे गोली खाकर गिरने वाली किसी चिड़िया के दोनों पंख खुले रह जाते हैं !

# चार

कृष्णचन्द्र अपने कस्बे में सर्वप्रिय थे। यह खबर फैलते ही सारी बस्ती में हलचल मच गई। कई भले आदमी उनकी जमानत कराने आए, लेकिन साहब ने जमानत नहीं ली।

इसके एक सप्ताह बाद कृष्णचन्द्र पर रिश्वत लेने का अभियोग चलाया गया। महंत रामदास भी गिरफ्तार हुए।

दोनों मुकदमे महीने-भर तक चलते रहे। हाकिम ने उन्हें दौरे सुपुर्द कर दिया।

वहां भी एक महीना लगा। अंत में कृष्णचन्द्र को पांच वर्ष की कैद हुई। महंत जी सात वर्ष के लिए गए और दोनों चेलों को काले पानी का दंड मिला।

गंगाजली के एक सगे भाई पंडित उमानाथ थे। कृष्णचन्द्र की उनसे जरा भी न बनती थी। वह उन्हें धूर्त्त और पाखंडी कहा करते, उनके लंबे तिलक की चुटकी लेते । इसलिए उमानाथ उनके यहां बहुत कम आते थे।

लेकिन इस दुर्घटना का समाचार पाकर उमानाथ से न रहा गया। वह आकर अपनी बहन और भांजियों को अपने घर ले गए। कृष्णचन्द्र के कोई सगा भाई न था। चाचा के दो लड़के थे, पर वह अलग रहते थे। उन्होंने बात तक न पूछी।

कृष्णचन्द्र ने चलते-चलते गंगाजली को मना किया था कि रामदास के रुपयों में से एक कौड़ी भी मुकदमे में न खर्च करना। उन्हें निश्चय था कि मेरी सजा अवश्य होगी। लेकिन गंगाजली का जी न माना, उसने दिल खोलकर रुपये खर्च किए। वकील लोग अंत तक यही कहते रहे कि वे छूट जायंगे।

जज के फैसले की हाईकोर्ट में अपील हुई। महंतजी की सजा में कमी न हुई। पर कृष्णचन्द्र की सजा घट गई। पांच के चार वर्ष रह गए।

गंगाजली आने को तो मैके आई, पर अपनी भूल पर पछताया करती थी। यह वह मैका न था, जहां उसने अपने बालकपन की गुडियां खेली थीं, मिट्टी के घरौंदे बनाए थे, माता-पिता की गोद में पली थी। माता पिता का स्वर्गवास हो चुका था, गांव में पुराने आदमी न दिखाई देते थे। यहां तक कि पेड़ों की जगह खेत और खेतों की जगह पेड़ लगे हुए थे। वह अपना घर मुश्किल से पहचान सकी और सबसे दुख की बात यह थी कि वहां उसका प्रेम या आदर न था, उसकी भावज जाह्नवी उससे मुंह फुलाए रहती। जाह्नवी अब अपने घर बहुत कम रहती। पड़ोसियों के यहां बैठी हुई गंगाजली का दुखड़ा रोया करती। उसके दो लड़कियां थीं। वह भी सुमन और शान्ता से दूर-दूर रहतीं।

गंगाजली के पास रामदास के रुपयों में से कुछ न बचा था। यही चार-पांच सौ रुपये रह गए थे, जो उसने पहले काट-कपटकर जमा किए थे। इसलिए वह उमानाथ से सुमन के विवाह के विषय में कुछ न कहती। यहां तक कि छः महीने बीते गए। कृष्णचन्द्र ने जहां पहला संबंध ठीक किया था, वहां से साफ जवाब आ चुका था।

लेकिन उमानाथ को यह चिंता बराबर लगी रहती थी। उन्हें जब अवकाश मिलता, दो-चार दिन के लिए वर की खोज में निकल जाते। ज्योंही वह किसी गांव में पहुंचते, वहां हलचल मच जाती। युवक गठरियों से वह कपड़े निकालते, जिन्हें वह बारातों में पहना करते थे। अंगूठियां और मोहनमाले मंगनी मांगकर पहन लेते। माताएं अपने बालकों को नहला-

धुलाकर आंखों में काजल लगा देतीं और धुले हुए कपड़े पहनाकर खेलने भेजतीं। विवाह के इच्छुक बूढ़े नाइयों से मोंछ कटवाते और पके हुए बाल चुनवाने लगते। गांव के नाई और कहार खेतों से बुला लिए जाते, कोई अपना बड़प्पन दिखाने के लिए उनसे पैर दबवाता, कोई धोती छंटवाता। जब तक उमानाथ वहां रहते, स्त्रियां घरों से न निकलतीं, कोई अपने हाथ से पानी न भरता, कोई खेत में न जाता। पर उमानाथ की आंखों में यह घर न जंचते थे। सुमन कितनी रूपवती, कितनी गुणशील, कितनी पढ़ी-लिखी लड़की है, इन मूर्खों के घर पड़कर उसका जीवन नष्ट हो जायगा।

अंत में उमानाथ ने निश्चय किया कि शहर में कोई वर ढूंढ़ना चाहिए। सुमन के योग्य वर देहात में नहीं मिल सकता। शहर वालों की लंबी-चौड़ी बातें सुनीं, तो उनके होश उड़ गए। बड़े आदमियों का तो कहना ही क्या, दफ्तरों के मुसद्दी और क्लर्क भी हजारों का राग अलापते थे। लोग उनकी सूरत देखकर भड़क जाते। दो-चार सज्जन उनकी कुल-मर्यादा का हाल सुनकर विवाह करने को उत्सुक हुए, पर कहीं तो कुंडली न मिली और कहीं उमानाथ का मन ही न भरा। वह अपनी कुल-मर्यादा से नीचे न उतरना चाहते थे।

इस प्रकार पूरा एक साल बीत गया। उमानाथ दौड़ते-दौड़ते तंग आ गए, यहां तक कि उनकी दशा औषधियों के विज्ञापन बांटने वाले उस मनुष्य की-सी हो गई, जो दिन-भर बाबू-संप्रदाय का विज्ञापन देने के बाद संध्या को अपने पास विज्ञापनों का भारी पुलिंदा पड़ा हुआ पाता है और उस बोझ से मुक्त होने के लिए उन्हें सर्वसाधारण को देने लगता है ! उन्होंने मान, विद्या, रूप और गुण की ओर से आंखें बंद करके केवल कुलीनता को पकड़ा। इसे वह किसी भांति न छोड़ सकते थे।

माघ का महीना था। उमानाथ स्नान करने गए। घर लौटे तो सीधे गंगाजली के पास जाकर बोले—लो बहन, मनोरथ पूरा हो गया। बनारस में विवाह ठीक हो गया।

गंगाजली—भला, किसी तरह तुम्हारी दौड़-धूप तो ठिकाने लगी। लड़का पढ़ता है न?

उमानाथ—पढ़ता नहीं, नौकर है। एक कारखाने में पंद्रह रुपये का बाबू है।

गंगाजली—घर-द्वार है न?

उमानाथ—शहर में किसके घर होता है। सब किराए के घर में रहते हैं।

गंगाजली—भाई-बंद, मां-बाप हैं?

उमानाथ—मां-बाप दोनों मर चुके हैं और भाई-बंद शहर में किसके होते हैं?

गंगाजली—उमर क्या है?

उमानाथ—[illegible], कोई तीस साल के लगभग होगी।

गंगाजली—देखने-सुनने में कैसा है?

उमानाथ—सौ में एक। शहर में कोई कुरूप तो होता ही नहीं। सुंदर बाल, उजले कपड़े सभी के होते हैं और गुण, शील, बातचीत का तो पूछना ही क्या ! बात करते मुंह से फूल झड़ते हैं। नाम गजाधरप्रसाद है।

गंगाजली—तो दुआह होगा?

उमानाथ—हां, है तो दुआह, पर इससे क्या? शहर में कोई बुड्ढा तो होता ही नहीं। जवान लड़के होते हैं और बुड्ढे जवान, उनकी जवानी सदाबहार होती है। वही हंसी-दिल्लगी, वही तेल-फुलेल का शौक। लोग जवान ही रहते हैं और जवान ही मर जाते हैं।

गंगाजली—कुल कैसा है?

उमानाथ—बहुत ऊंचा। हमसे दो बिस्वे बड़ा है। पसंद है न?

गंगाजली ने उदासीन भाव से कहा—जब तुम्हें पसंद है, तो मुझे भी पसंद ही है।

## पांच

फागुन में सुमन का विवाह हो गया। गंगाजली दामाद को देखकर बहुत रोई। उसे ऐसा दुःख हुआ, मानो किसी ने सुमन को कुएं में डाल दिया।

सुमन ससुराल आई तो यहां की अवस्था उससे भी बुरी पाई, जिसकी उसने कल्पना की थी। मकान में केवल दो कोठरियां थीं और एक सायबान। दीवारों में चारों ओर लोनी लगी थी। बाहर से नालियों की दुर्गंध आती रहती थी। धूप और प्रकाश का कहीं गुजर नहीं। इस घर का किराया तीन रुपये महीना देना पड़ता था।

सुमन के दो महीने आराम से कटे। गजाधर की एक बूढ़ी फूआ घर का सारा काम-काज करती थी। लेकिन गर्मियों में शहर में हैजा फैला और बुढ़िया चल बसी। अब वह बड़े फेर में पड़ी। चौका-बर्तन करने के लिए महरियां तीन रुपया से कम पर राजी न होती थीं। दो दिन घर में चूल्हा नहीं जला। गजाधर सुमन से कुछ न कह सकता था। दोनों दिन बाजार से पूरियां लाया, वह सुमन को प्रसन्न रखना चाहता था। उसके रूप-लावण्य पर मुग्ध हो गया था। तीसरे दिन वह घड़ी रात रहे उठा और सारे बर्तन मांज डाले, चौका लगा दिया, नल से पानी भर लाया। सुमन जब सोकर उठी, तो यह कौतुक देखकर दंग रह गई। समझ गई कि इन्होंने सारा काम किया। लज्जा के मारे उसने कुछ न पूछा। संध्या को उसने आप ही सारा काम किया। बर्तन मांजती थी और रोती जाती थी।

पर थोड़े ही दिनों में उस इन कामों की आदत पड़ गई। उसे अपने जीवन में आनंद-सा अनुभव होने लगा। गजाधर को ऐसा मालूम होता था, मानो जग जीत लिया है। अपने मित्रों से सुमन की प्रशंसा करता फिरता। स्त्री नहीं है, देवी है। इतने बड़े घर की लड़की, घर का छोटे-से-छोटा काम भी अपने हाथ से करती है। भोजन तो ऐसा बनाती है कि दाल-रोटी में पकवान का-सा स्वाद आ जाता है। दूसरे महीने में उसने वेतन पाया, तो सब-का-सब सुमन के हाथों में रख दिया। सुमन को आज स्वच्छंदता का आनंद प्राप्त हुआ। अब उसे एक-एक पैसे के लिए किसी के सामने हाथ न फैलाना पड़ेगा। वह इन रुपयों को जैसे चाहे, खर्च कर सकती है। जो चाहे खा-पी सकती है।

पर गृह-प्रबंध में कुशल न होने के कारण वह आवश्यक और अनावश्यक खर्च का ज्ञान न रखती थी। परिणाम यह हुआ कि महीने में दस दिन बाकी थे कि सुमन ने सब रुपये खर्च कर डाले थे। उसने गृहिणी बनने की नहीं, इंद्रियों के आनंद-भोग की शिक्षा पाई थी। गजाधर ने सुना, तो सन्नाटे में आ गया। अब महीना कैसे कटेगा? उसके सिर पर एक पहाड़-सा टूट पड़ा। इसकी शंका उसे कुछ पहले ही हो रही थी। सुमन से तो कुछ न बोला, पर सारे दिन उस पर चिंता सवार रही, अब बीच में रुपये कहां से आवें?

गजाधर ने सुमन को घर की स्वामिनी बना तो दिया था, पर वह स्वभाव से कृपण था। जलपान की जलेबियां उसे विष के समान लगती थीं। दाल में घी देखकर उसके हृदय में शूल होने लगता। वह भोजन करता तो बटुली की ओर देखता कि कहीं अधिक तो नहीं बना है। दरवाजे पर दाल-चावल फेंका देखकर शरीर में ज्वाला-सी लग जाती थी, पर सुमन की मोहिनी सूरत ने उसे वशीभूत कर लिया था। मुंह से कुछ न कह सकता।

पर आज जब कई आदमियों से उधार मांगने पर रुपये न मिले, तो वह अधीर हो गया। घर में आकर बोला-'रुपये तो तुमने खर्च कर दिए, अब बताओ, कहां से आएं?'

सुमन-मैंने कुछ उड़ा तो नहीं दिए।

गजाधर-उड़ाए नहीं, पर यह तो तुम्हें मालूम था कि इसी में महीने भर चलाना है। उसी हिसाब से खर्च करना था।

सुमन-उतने रुपयों में बरकत थोड़े ही हो जायगी।

गजाधर-तो मैं डाका तो नहीं मार सकता।

बातों-बातों में झगड़ा हो गया। गजाधर ने कुछ कठोर बातें कहीं। अंत को सुमन ने अपनी हंसुली गिरवी रखने को दी और गजाधर भुनभुनाता हुआ लेकर चला गया।

लेकिन सुमन का जीवन सुख में कटा था। उसे अच्छा खाने, अच्छा पहिनने की आदत थी। अपने द्वार पर खोमचे वालों की आवाज सुनकर उससे रहा न जाता। अब तक वह गजाधर को भी खिलाती थी। अब से अकेली ही खा जाती। जिह्वा-रस भोगने के लिए पति से कपट करने लगी।

धीरे-धीरे सुमन के सौंदर्य की चर्चा मुहल्ले में फैली। पास-पड़ोस की स्त्रियां आने लगीं। सुमन उन्हें नीच दृष्टि से देखती, उनसे खुलकर न मिलती। पर उसके रीति-व्यवहार में वह गुण था, जो ऊंचे कुलों में स्वाभाविक होता है। पड़ोसियों ने शीघ्र ही उसका आधिपत्य स्वीकार कर लिया। सुमन उनके बीच में रानी मालूम होती थी। उसकी सगर्वा प्रकृति को इसमें अत्यंत आनंद प्राप्त होता था। वह उन स्त्रियों के सामने अपने गुणों को बढ़ाकर दिखाती। वे अपने भाग्य को रोतीं, सुमन अपने भाग्य को सराहती। वे किसी की निंदा करतीं, तो सुमन उन्हें समझाती। वह उनके सामने रेशमी साड़ी पहनकर बैठती, जो वह मैके से लाई थी। रेशमी जाकट खूंटी पर लटका देती। उन पर इस प्रदर्शन का प्रभाव सुमन की बातचीत से कहीं अधिक होता था। वे आभूषण के विषय में उसकी सम्मति को बड़ा महत्त्व देतीं। नए गहने बनवातीं तो सुमन से सलाह लेतीं, साड़ियां लेतीं तो पहले सुमन को अवश्य दिखा लेतीं। सुमन गौर से उन्हें निष्काम भाव से सलाह देती, पर उसे मन में बड़ा दुःख होता। वह सोचती, यह सब नए-नए गहने बनवाती हैं, नए-नए कपड़े लेती हैं और यहां रोटियों के लाले हैं। क्या संसार में मैं ही सबसे अभागिनी हूं? उसने अपने घर यही सीखा था कि मनुष्य को जीवन में सुख-भोग करना चाहिए। उसने कभी वह धर्म-चर्चा न सुनी थी, वह धर्म-शिक्षा न पाई थी, जो मन में संतोष का बीजारोपण करती है। उसका हृदय असंतोष से व्याकुल रहने लगा।

गजाधर इन दिनों बड़ी मेहनत करता। कारखाने से लौटते ही एक दूसरी दूकान पर हिसाब-किताब लिखने चला जाता था। वहां से आठ बजे रात को लौटता। इस काम के लिए उसे पांच रुपये और मिलते थे। पर उसे अपनी आर्थिक दशा में कोई अंतर न दिखाई देता था। उसकी सारी कमाई खाने-पीने में उड़ जाती थी। उसका संचयशील हृदय इस 'खा-पी बराबर'

दशा से बहुत दुःखी रहता था। उस पर सुमन उसके सामने अपने फूटे कर्म का रोना रो-रोकर उसे और भी हताश कर देती थी। उसे स्पष्ट दिखाई देता था कि सुमन का हृदय मेरी ओर से शिथिल होता जाता है। उसे यह न मालूम था कि सुमन मेरी प्रेम-रसपूर्ण बातों से मिठाई के दोनों को अधिक आनंदप्रद समझती है। अतएव वह अपने प्रेम और परिश्रम से फल न पाकर, उसे अपने शासनाधिकार से प्राप्त करने की चेष्टा करने लगा। इस प्रकार रस्सी में दोनों ओर से तनाव होने लगा।

हमारा चरित्र कितना ही दृढ़ हो, पर उस पर संगति का असर अवश्य होता है। सुमन अपने पड़ोसियों को जितनी शिक्षा देती थी, उससे अधिक उनसे ग्रहण करती थी। हम अपने गार्हस्थ्य जीवन की ओर से कितने बेसुध हैं, उसके लिए किसी तैयारी, किसी शिक्षा की जरूरत नहीं समझते। गुड़िया खेलने वाली बालिका, सहेलियों के साथ विहार करने वाली युवती, गृहिणी बनने के योग्य समझी जाती है। अल्हड़ बछड़े के कंधे पर भारी जुआ रख दिया जाता है। ऐसी दशा में यदि हमारा गार्हस्थ्य-जीवन आनंदमय न हो, तो कोई आश्चर्य नहीं। जिन महिलाओं के साथ सुमन उठती-बैठती थी, वे अपने पतियों को इंद्रियसुख का यंत्र समझती थीं। पति, चाहे जैसे हो, अपनी स्त्री को सुंदर आभूषणों से, उत्तम वस्त्रों से सजाए, उसे स्वादिष्ट पदार्थ खिलाए। यदि उसमें वह सामर्थ्य नहीं है तो वह निखट्टू है, अपाहिज है, उसे विवाह करने का कोई अधिकार नहीं था, वह आदर और प्रेम के योग्य नहीं। सुमन ने भी यही शिक्षा प्राप्त की और गजाधरप्रसाद जब कभी उसके किसी भी काम से नाराज होते, उन्हें पुरुषों के कर्त्तव्य पर एक लंबा उपदेश सुनना पड़ता था।

उस मुहल्ले में रसिक युवकों तथा शोहदों की कमी न थी। स्कूल से आते हुए युवक सुमन के द्वार की ओर टकटकी लगाते हुए चले जाते। शोहदे उधर से निकलते तो राधा और कान्हा के गीत गाने लगते। सुमन कोई काम भी करती हो, पर उन्हें चिक की आड़ से एक झलक दिखा देती। उसके चंचल हृदय को इस ताक-झांक में असीम आनंद प्राप्त होता था। किसी कुवासना से नहीं, केवल अपनी यौवन की छटा दिखाने के लिए, केवल दूसरों के हृदय पर विजय पाने के लिए वह यह खेल खेलती थी।

## छः

सुमन के घर के सामने भोली नाम की एक वेश्या का मकान था। भोली नित नए शृंगार करके अपने कोठे के छज्जे पर बैठती। पहर रात तक उसके कमरे से मधुर गान की ध्वनि आया करती। कभी-कभी वह फिटन पर हवा खाने जाया करती। सुमन उसे घृणा की दृष्टि से देखती थी।

सुमन ने सुन रखा था कि वेश्याएं अत्यंत दुश्चरित्र और कुलटा होती हैं। वह अपने कौशल से नवयुवकों को अपने मायाजाल में फंसा लिया करती हैं। कोई भलामानुस उनसे बातचीत नहीं करता, केवल शोहदे रात को छिपकर उनके यहां जाया करते हैं। भोली ने कई बार उसे चिक की आड़ में खड़े देखकर इशारे से बुलाया था, पर सुमन उससे बोलने में अपना अपमान समझती। वह अपने को उससे बहुत श्रेष्ठ समझती थी। मैं दरिद्र सही, दीन सही, पर अपनी

मर्यादा पर दृढ़ हूं, किसी भलेमानुस के घर में मेरी रोक तो नहीं, कोई मुझे नीच तो नहीं समझता! वह कितना ही भोग-विलास करे, पर उसका कहीं आदर तो नहीं होता। बस, अपने कोठे पर बैठी अपनी निर्लज्जता और अधर्म का फल भोगा करे। लेकिन सुमन को शीघ्र ही मालूम हुआ कि मैं इसे जितना नीच समझती हूं, उससे वह कहीं ऊंची है।

आषाढ़ के दिन थे। गर्मी के मारे सुमन का दम फूल रहा था। संध्या को उससे किसी तरह न रहा गया। उसने चिक उठा दी और द्वार पर बैठी पंखा झल रही थी। देखती क्या है कि भोलीबाई के दरवाजे पर किसी उत्सव की तैयारियां हो रही हैं। भिश्ती पानी का छिड़काव कर रहे थे। आंगन में एक शामियाना ताना जा रहा था। उसे सजाने के लिए बहुत-से फूल-पत्ते रखे हुए थे। शीशे के सामान ठेलों पर लदे चले आते थे। फर्श बिछाया जा रहा था। बीसों आदमी इधर-से-उधर दौड़ते-फिरते थे, इतने में भोली की निगाह उस पर गई। सुमन के समीप आकर बोली—आज मेरे यहां मौलूद है। देखना चाहो तो परदा करा दूं?

सुमन ने बेपरवाही से कहा—मैं यहीं बैठे-बैठे देख लूंगी।

भोली—देख तो लोगी, पर सुन न सकोगी। हर्ज क्या है, ऊपर परदा करा दूं?

सुमन—मुझे सुनने की उतनी इच्छा नहीं है।

भोली ने उसकी ओर एक करुणासूचक दृष्टि से देखा और मन में कहा, यह गंवारिन अपने मन में न जाने क्या समझे बैठी है। अच्छा, आज तू देख ले कि मैं कौन हूं? वह बिना कुछ कहे चली गई।

रात हो रही थी। सुमन का चूल्हे के सामने जाने का जी न चाहता था। बदन में यों ही आग लगी हुई है। आंच कैसे सही जायगी, पर सोच-विचारकर उठी। चूल्हा जलाया, खिचड़ी डाली और फिर आकर वहां तमाशा देखने लगी। आठ बजते-बजते शामियाना गैस के प्रकाश से जगमगा उठा। फूल-पत्तों की सजावट उसकी शोभा को और भी बढ़ा रही थी। चारों ओर से दर्शक आने लगे। कोई बाइसिकिल पर आता था, कोई टमटम पर, कोई पैदल। थोड़ी देर में दो-तीन फिटनें भी आ पहुंचीं और उनमें से कई बाबू लोग उतर पड़े। एक घंटे में सारा आंगन भर गया। कई सौ मनुष्यों का जमाव हो गया। फिर मौलाना साहब की सवारी आई। उनके चेहरे से प्रतिभा झलक रही थी। वह सजे हुए सिंहासन पर मसनद लगाकर बैठ गए और मौलूद होने लगा। कई आदमी मेहमानों का स्वागत-सत्कार कर रहे थे। कोई गुलाब छिड़क रहा था, कोई खसदान पेश करता था। सभ्य पुरुषों का ऐसा समूह सुमन ने कभी न देखा था।

नौ बजे गजाधरप्रसाद आए। सुमन ने उन्हें भोजन कराया। भोजन करके गजाधर भी जाकर उसी मंडली में बैठे। सुमन को तो खाने की भी सुध न रही। बारह बजे रात तक वह वहीं बैठी रही—यहां तक कि मौलूद समाप्त हो गया। फिर मिठाई बंटी और बारह बजे सभा विसर्जित हुई। गजाधर घर में आए तो सुमन ने कहा—यह सब कौन लोग बैठे हुए थे?

गजाधर—मैं सबको पहचानता थोड़े ही हूं। पर भले-बुरे सभी थे। शहर के कई रईस भी थे।

सुमन—क्या यह लोग वेश्या के घर आने में अपना अपमान नहीं समझते?

गजाधर—अपमान समझते तो आते ही क्यों?

सुमन—तुम्हें तो वहां जाते हुए संकोच हुआ होगा?

गजाधर–जब इतने भलेमानुस बैठे हुए थे, तो मुझे क्यों संकोच होने लगा। वह सेठजी भी आए हुए थे, जिनके यहां मैं शाम को काम करने जाया करता हूं।

सुमन ने विचारपूर्ण भाव से कहा–मैं समझती थी कि वेश्याओं को लोग बड़ी घृणा की दृष्टि से देखते हैं।

गजाधर–हां, ऐसे मनुष्य भी हैं, गिने-गिनाए। पर अंग्रेजी शिक्षा ने लोगों को उदार बना दिया है। वेश्याओं का अब उतना तिरस्कार नहीं किया जाता। फिर भोलीबाई का शहर में बड़ा मान है।

आकाश में बादल छा रहे थे। हवा बंद थी। एक पत्ती भी न हिलती थी। गजाधरप्रसाद दिन-भर के थके हुए थे। चारपाई पर जाते ही निद्रा में निमग्न हो गए, पर सुमन को बहुत देर तक नींद न आई।

दूसरे दिन संध्या को जब फिर चिक उठाकर बैठी, तो उसने भोली को छज्जे पर बैठे देखा। उसने बरामदे में निकलकर भोली से कहा–रात तो आपके यहां बड़ी धूम थी।

भोली समझ गई कि मेरी जीत हुई। मुस्कराकर बोली–तुम्हारे लिए शीरीनी भेज दूं? हलवाई की बनाई हुई है। ब्राह्मण लाया है।

सुमन ने संकोच से कहा–भिजवा देना।

## सात

सुमन को ससुराल आए डेढ़ साल के लगभग हो चुका था, पर उसे मैके जाने का सौभाग्य न हुआ था। वहां से चिट्ठियां आती थीं। सुमन उत्तर में अपनी मां को समझाया करती, मेरी चिंता मत करना, मैं बहुत आनंद से हूं, पर अब उसके उत्तर अपनी विपत्ति की कथाओं से भरे होते थे। मेरे जीवन के दिन रो-रोकर कट रहे हैं। मैंने आप लोगों का क्या बिगाड़ा था कि मुझे इस अंधे कुएं में धकेल दिया। यहां न रहने को घर है, न पहिनने को वस्त्र, न खाने को अन्न। पशुओं की भांति रहती हूं।

उसने अपनी पड़ोसिनों से मैके का बखान करना छोड़ दिया। कहां तो उनसे अपने पति की सराहना किया करती थी, कहां अब उसकी निंदा करने लगी। मेरा कोई पूछने वाला नहीं है। घर वालों ने समझ लिया कि मर गई। घर में सब कुछ है; पर मेरे किस काम का? वह समझते होंगे, यहां मैं फूलों की सेज पर सो रही हूं, और मेरे ऊपर जो बीत रही है, वह मैं ही जानती हूं।

गजाधरप्रसाद के साथ उसका बर्ताव पहले से कहीं रूखा हो गया। वह उन्हीं को अपनी इस दशा का उत्तरदायी समझती थी। वह देर में सोकर उठती, कई दिन घर में झाड़ू नहीं देती। कभी-कभी गजाधर को बिना भोजन किए काम पर जाना पड़ता। उसकी समझ में न आता कि यह क्या मामला है, यह कायापलट क्यों हो गई है।

सुमन को अपना घर अच्छा न लगता। चित्त हर घड़ी उचटा रहता। दिन-दिन पड़ोसिनों के घर बैठी रहती।

एक दिन गजाधर आठ बजे लौटे, तो घर का दरवाजा बंद पाया। अंधेरा छाया हुआ था। सोचने लगे, रात को वह कहां गई है? अब यहां तक नौबत पहुंच गई? किवाड़ खटखटाने लगे कि कहीं पड़ोस में होगी, तो सुनकर चली आवेगी। मन में निश्चय कर लिया था कि आज उसकी खबर लूंगा। सुमन उस समय भोलीबाई के कोठे पर बैठी हुई बातें कर रही थी। भोली ने आज उसे बहुत आग्रह करके बुलाया था। सुमन इंकार कैसे करती? उसने अपने दरवाजे का खटखटाना सुना, तो घबराकर उठ खड़ी हुई और भागी हुई अपने घर आई। बातों में उसे मालूम ही न हुआ कि कितनी रात चली गई। उसने जल्दी से किवाड़ खोले, चटपट दीया जलाया और चूल्हे में आग जलाने लगी। उसका मन अपना अपराध स्वीकार कर रहा था। एकाएक गजाधर ने क्रुद्ध भाव से कहा—तुम इतनी रात तक वहां बैठी क्या कर रही थीं? क्या लाज-शर्म बिल्कुल घोलकर पी ली है?

सुमन ने दीन भाव से उत्तर दिया—उसने कई बार बुलाया तो चली गई। कपड़े उतारो, अभी खाना तैयार हुआ जाता है। आज तुम और दिनों से जल्दी आए हो।

गजाधर—खाना पीछे बनाना, मैं ऐसा भूखा नहीं हूं। पहले यह बताओ कि तुम वहां मुझसे पूछे बिना गई क्यों? क्या तुमने मुझे बिल्कुल मिट्टी का लोंदा ही समझ लिया है?

सुमन—सारे दिन अकेले इस कुप्पी में बैठे भी तो नहीं रहा जाता।

गजाधर—तो इसलिए अब वेश्याओं से मेल-जोल करोगी? तुम्हें अपनी इज्जत-आबरू का भी कुछ विचार है?

सुमन—क्यों, भोली के घर जाने में कोई हानि है? उसके घर तो बड़े-बड़े लोग आते हैं, मेरी क्या गिनती है।

गजाधर—बड़े-बड़े भले ही आवें, लेकिन तुम्हारा वहां जाना बड़ी लज्जा की बात है। मैं अपनी स्त्री को वेश्या से मेल-जोल करते नहीं देख सकता। तुम क्या जानती हो कि जो बड़े-बड़े लोग उसके घर आते हैं, यह कौन लोग हैं? केवल धन से कोई बड़ा थोड़े ही हो जाता है? धर्म का महत्त्व धन से कहीं बढ़कर है। तुम उस मौलूद के दिन जमाव देखकर धोखे में आ गई होगी, पर यह समझ लो कि उनमें से एक भी सज्जन पुरुष नहीं था। मेरे सेठजी लाख धनी हों, पर उन्हें मैं अपनी चौखट न लांघने दूंगा। यह लोग धन के घमंड में धर्म की परवाह नहीं करते। उनके आने से भोली पवित्र नहीं हो गई है। मैं तुम्हें सचेत कर देता हूं कि आज से फिर कभी उधर मत जाना, नहीं तो अच्छा न होगा।

सुमन के मन में बात आ गई। ठीक ही है, मैं क्या जानती हूं कि वह कौन लोग थे। धनी लोग तो वेश्याओं के दास हुआ ही करते हैं। यह बात रामभोली भी कह रही थी। मुझे बड़ा धोखा हो गया था।

सुमन को इस विचार से बड़ा संतोष हुआ। उसे विश्वास हो गया कि वे लोग प्रकृति के विषय-वासना वाले मनुष्य थे। उसे अपनी दशा अब उतनी दुखदायी न प्रतीत होती थी। उसे भोली से अपने को ऊंचा समझने के लिए एक आधार मिल गया था।

सुमन की धर्मनिष्ठा जागृत हो गई। वह भोली पर अपनी धार्मिकता का सिक्का जमाने के लिए नित्य गंगास्नान करने लगी। एक रामायण मंगवाई और कभी-कभी अपनी सहेलियों को उसकी कथाएं सुनाती। कभी अपने-आप उच्च स्वर में पढ़ती। इससे उसकी आत्मा को तो शांति क्या होती, पर मन को बहुत संतोष होता था। चैत का महीना था। रामनवमी के दिन

सुमन कई सहेलियों के साथ एक बड़े मंदिर में जन्मोत्सव देखने गई। मंदिर खूब सजाया हुआ था। बिजली की बत्तियों से दिन का-सा प्रकाश हो रहा था, बड़ी भीड़ थी। मंदिर के आंगन में तिल धरने की भी जगह न थी। संगीत की मधुर ध्वनि आ रही थी। सुमन ने खिड़की से आंगन में झांका, तो क्या देखती है कि वही पड़ोसिन भोली बैठी हुई गा रही है। सभा में एक-से-एक बड़े आदमी बैठे हुए थे, कोई वैष्णव तिलक लगाए, कोई भस्म रमाए, कोई गले में कंठी-माला डाले और राम-नाम की चादर ओढ़े, कोई गेरुए वस्त्र पहने। उनमें से कितनों ही को सुमन नित्य गंगास्नान करते देखती थी। वह उन्हें धर्मात्मा, विद्वान् समझती थी। वही लोग यहां इस भांति तन्मय हो रहे थे, मानो स्वर्गलोक में पहुंच गए हैं। भोली जिसकी ओर कटाक्षपूर्ण नेत्रों से देखती थी, वह मुग्ध हो जाता था, मानो साक्षात् राधाकृष्ण के दर्शन हो गए। इस दृश्य ने सुमन के हृदय पर व्रज का-सा आघात किया। उसका अभिमान चूर-चूर हो गया। वह आधार जिस पर वह पैर जमाए खड़ी थी, पैरों के नीचे से सरक गया। सुमन वहां एक क्षण भी न खड़ी रह सकी। भोली के सामने केवल धन ही सिर नहीं झुकाता, धर्म भी उसका कृपाकांक्षी है। धर्मात्मा लोग भी उसका आदर करते हैं। वही वेश्या—जिसे मैं अपने धर्म-पाखंड से परास्त करना चाहती हूं—यहां महात्माओं की सभा में, ठाकुरजी के पवित्र निवास-स्थान में आदर और सम्मान का पात्र बनी हुई है और मेरे लिए कहीं खड़े होने की जगह नहीं।

सुमन ने अपने घर आकर रामायण बस्ते में बांधकर रख दी। गंगास्नान तथा व्रत से उसका मन फिर गया। कर्णधार-रहित नौका के समान उसका जोवन फिर डांवाडोल होने लगा।

## आठ

गजाधरप्रसाद की दशा उस मनुष्य की-सी थी, जो चोरों के बीच में अशर्फियों की थैली लिए बैठा हो। सुमन का वह मुखकमल, जिस पर वह कभी भौंरे की भांति मंडराया करता था, अब उसकी आंखों में जलती हुई आग के समान था। वह उससे दूर-दूर रहता, उसे भय था कि वह मुझे जला न दे। स्त्रियों का सौंदर्य उनका पति-प्रेम है। इसके बिना उनकी सुंदरता इन्द्रायण का फल है, विषमय और दग्ध करने वाला।

गजाधर ने सुमन को सुख से रखने के लिए, अपने से जो कुछ हो सकता था, सब करके देख लिया और अपनी स्त्री के लिए आकाश के तारे तोड़ लाना उसकी सामर्थ्य से बाहर था।

इन दिनों उसे सबसे बड़ी चिंता अपना घर बदलने की थी। इस घर में आंगन नहीं था, इसलिए जब कभी वह सुमन से कहता कि चिक के पास मत खड़ी हुआ करो, तो वह चट उत्तर देती, क्या इसी काल-कोठरी में पड़े-पड़े मर जायं ! घर में आंगन होगा, तब तो वह यह बहाना न कर सकेगी। इसके अतिरिक्त वह यह भी चाहता था कि सुमन का इन स्त्रियों से साथ छूट जाय। उसे यह निश्चय हो गया था कि उन्हीं की कुसंगति से सुमन का यह हाल हो गया है। वह दूसरे मकान की खोज में चारों ओर जाता, पर किराया सुनते ही निराश होकर लौट आता है।

एक दिन वह सेठजी के यहां से आठ बजे रात को लौटा, तो क्या देखता है कि भोलीबाई उसकी चारपाई पर बैठी सुमन से हंस-हंसकर बात कर रही है। क्रोध के मारे गजाधर के होंठ फड़कने लगे। भोली ने उसे देखा तो जल्दी से बाहर निकल आई और बोली—अगर मुझे मालूम होता कि आप सेठजी के यहां नौकर हैं, तो अब तक कभी आपकी तरक्की हो जाती। यह आज बहूजी से मालूम हुआ। सेठजी मेरे ऊपर बड़ी निगाह रखते हैं।

इन शब्दों ने गजाधर के घाव पर नमक छिड़क दिया। यह मुझे इतना नीच समझती है कि मैं इसकी सिफारिश से अपनी तरक्की कराऊंगा। ऐसी तरक्की पर लात मारता हूं। उसने भोली को कुछ जवाब न दिया।

सुमन ने उसके तेवर देखे, तो समझ गई कि आग भड़का ही चाहती है, पर वह उसके लिए तैयार बैठी हुई थी। गजाधर ने भी अपने क्रोध को छिपाया नहीं। चारपाई पर बैठते हुए बोला—तुमने फिर भोली से नाता जोड़ा? मैंने उस दिन मना नहीं किया था?

सुमन ने सावधान होकर उत्तर दिया—उसमें कोई छूत तो नहीं लगी है। शील-स्वभाव में वह किसी से घटकर नहीं, मान-मर्यादा में किसी से कम नहीं, फिर उससे बातचीत करने में मेरी क्या हेठी हुई जाती है? वह चाहे तो हम जैसों को नौकर रख ले।

गजाधर—फिर तुमने वही बेसिर-पैर की बातें कीं। मान-मर्यादा धन से नहीं होती।

सुमन—पर धर्म से तो होती है?

गजाधर—तो वह बड़ी धर्मात्मा है?

सुमन—यह भगवान् जाने, पर धर्मात्मा लोग उसका आदर करते हैं। अभी रामनवमी के उत्सव में मैंने उसे बड़े-बड़े पंडितों और महात्माओं की मंडली में गाते देखा। कोई उससे घृणा नहीं करता था। सब उसका मुंह देख रहे थे। लोग उसका आदर-सत्कार ही नहीं करते थे, बल्कि उससे बातचीत करने में अपना अहोभाग्य समझते थे। मन में वह उससे घृणा करते थे या नहीं, यह ईश्वर जाने, पर देखने में तो उस समय भोली-ही-भोली दिखाई देती थी। संसार तो व्यवहारों को ही देखता है, मन की बात कौन किसकी जानता है?

गजाधर—तो तुमने उन लोगों के बड़े-बड़े तिलक-छापे देखकर ही उन्हें धर्मात्मा समझ लिया? आजकल धर्म तो धूर्तों का अड्डा बना हुआ है। इस निर्मल सागर में एक-से-एक मगरमच्छ पड़े हुए हैं। भोले-भाले भक्तों को निगल जाना उनका काम है। लंबी-लंबी जटाएं, लंबे-लंबे तिलक छापे और लंबी-लंबी दाढ़ियां देखकर लोग धोखे में आ जाते हैं, पर वह सब-के-सब महापाखंडी, धर्म के उज्ज्वल नाम को कलंकित करने वाले, धर्म के नाम पर टका कमानेवाले, भोग-विलास करने वाले पापी हैं। भोली का आदर-सम्मान उनके यहां न होगा, तो किसके यहां होगा?

सुमन ने सरल भाव से पूछा—फुसला रहे हो या सच कह रहे हो?

गजाधर ने उसकी ओर करुण दृष्टि से देखकर कहा—नहीं सुमन, वास्तव में यही बात है। हमारे देश में सज्जन मनुष्य बहुत कम हैं, पर अभी देश उनसे खाली नहीं है। वह दयावान् होते हैं, सदाचारी होते हैं, सदा परोपकार में तत्पर रहते हैं। भोली यदि अप्सरा बनकर आवे, तो वह उसकी ओर आंख उठाकर भी न देखेंगे।

सुमन चुप हो गई। वह गजाधर की बातों पर विचार कर रही थी।

की खातिर करनी ही पड़ेगी। यह पेशा ऐसा मनहूस है कि इसमें आईन पर कायम रहना दुश्वार है। मुझे इन मुसीबतजदों का खुद खयाल है, लेकिन मिस्टर ज्ञानशंकर को नाराज भी तो नहीं कर सकता। और जनाब, साफ बात तो यह है कि जब काफिर हुए तो शराब से क्यों तोबा करें? जब वकालत का सियाह जामा पहना तो उस पर शराफत का सफेद दाग क्यों लगाएं? जब लूटने पर आए तो दोनों हाथों से क्यों न समेटें? दिल में दौलत का अरमान क्यों रह जायं? बनियों को लोग ख्वामख्वाह लालची कहते हैं। इस लकब (खिताव) का हक हमको है। दौलत हमारा दीन है, हमारा ईमान है। यह न समझिए कि इस पेशे में जो लोग चोटी पर पहुंच गए हैं, वे ज्यादा रोशन खयाल हैं। नहीं जनाब, वे बगुले भगत हैं। ऐसे खामोश बैठे रहते हैं, गोया दुनिया से कोई वास्ता ही नहीं, लेकिन शिकार नजर आते ही आप उनकी झपट और फुरती देखकर दंग हो जाएंगे। जिस तरह कसाई बकरे को सिर्फ उसके वजन के एतबार से देखता है उसी तरह हम इंसान को महज इस एतबार से देखते हैं कि वह कहां तक आंख का अंधा और गांठ का पूरा है। लोग इसे आजाद पेशा कहते हैं, मैं इसे इंतहा दरजे की गुलामी कहता हूं। अभी चंद महीने हुए मेरे भाई की शादी दरपेश थी। सादात के कस्बे में बारात गई थी। तीन दिन तक बारात वहां मुकीम (ठहरी) रही। मैं रोज सबेरे-सबेरे यहां चला आता था और रात की गाड़ी से लौट जाता था। सभी रस्में मेरी गैरहाजिरी में अदा हुईं। एक दिन भी कचहरी का नागा नहीं किया। मैं अपनी इस हवस को मकरूह (घृणित) समझता हूं और जिन्दगी भर उस आदमी का शुक्रगुजार रहूंगा जो मुझे इस मर्ज से नजात दे दे।

यह कहकर डाक्टर साहब मोटर पर आ बैठे और एक क्षण में घर पहुंच गए। एक बजे गाड़ी जाती थी। सफर का सामान तैयार होने लगा। दो चमड़े के संदूक, एक हैंड बैग, हैट रखने का संदूक, ऑफिस बक्स, भोजन सामग्रियों का संदूक आदि सामान मोटर पर लादा गया। प्रत्येक वस्तु पर डाक्टर साहब का नाम लिखा हुआ था। समय बहुत कम था, डाक्टर साहब घर में न गए। मोटर पर बैठना ही चाहते थे कि महरी ने आकर कहा—हुजूर, जरा अंदर चलें, बेगम साहबा बुला रही हैं। मुनीरा को कई दस्त और कै आए हैं।

डाक्टर साहब—तो जरा कपूर का अर्क क्यों नहीं पिला देतीं? खाने में कोई बदपरहेजी हुई होगी। चीखने-चिल्लाने की क्या जरूरत है?

महरी—हजूर, दवा तो पिलाई है। जरा आप चलकर देख लें। बेगम साहबा डाक्टर बुलाने को कहती हैं।

इर्फान अली झल्लाए हुए अंदर गए और बेगम से बोले—तुमने क्या जरा-सी बात का तूफान मचा रखा है?

बेगम—मुनीरा की हालत अच्छी नहीं मालूम होती। जरा चलकर देखो तो। उसके हाथ-पांव अकड़े जाते हैं। मुझे तो खौफ होता है, कालरा न हो।

इर्फान—यह सब तुम्हारा वहम है। सिर्फ खाने-पीने की बेएहतियाती है, और कुछ नहीं। अर्क-काफूर दो-दो घंटे बाद पिलाती रहो, शाम तक सारी शिकायत दूर हो जाएगी। घबड़ाने की जरूरत नहीं। इस ट्रेन से जरा गोरखपुर जा रहा हूं। तीन-चार दिन में वापस आऊंगा। रोजाना खैरियत की इत्तिला देती रहना। मैं रानी गायत्री के बंगले में ठहरूंगा।

बेगम ने उन्हें तिरस्कार भाव से देखकर कहा—लड़की की यह हालत है और आप इसे छोड़े चले जाते हैं। खुदा न करे, उसकी हालत ज्यादा खराब हुई तो?

इर्फान–तो मैं रहकर क्या करूंगा? उसकी तीमारदारी तो मुझसे होगी ही नहीं और न बीमारी से मेरी दोस्ती है कि मेरे साथ रियायत करे।

बेगम–लड़की की जान को खुदा के हवाले करते हो, लेकिन रुपये खुदा के हवाले नहीं किए जाते। लाहौल विला कूवत ! आदमी में इंसानियत न हो, औलाद की मुहब्बत तो हो ! दौलत की हवस औलाद के लिए होती है। जब औलाद ही न रही, तो रुपयों का क्या अलाव लगेगा?

इर्फान–तुम अहमक हो, तुमसे कौन सिर-मगजन करे?

यह कहकर वह बाहर चले आए, मोटर पर बैठे और स्टेशन की तरफ चल पड़े।

# उनतालीस

सैयद ईजाद हुसेन का घर दारानगर की एक गली में था। बरामदे में दस-बारह वस्त्र-विहीन बालक एक फटे हुए बोरिए पर बैठे करीमा और खालिकबारी की रट लगाया करते थे। कभी-कभी जब वे उमंग में आकर उच्च स्वर से अपने पाठ याद करने लगते, तो कानों पड़ी आवाज न सुनाई देती। मालूम होता, बाजार लगा हुआ हो। इस हरबोंग में लौंडे गालियां बकते, एक-दूसरे को मुंह चिढ़ाते, चुटकियां काटते। यदि कोई लड़का शिकायत करता तो सब-के-सब मिलकर ऐसा कोलाहल मचाते कि उसकी आवाज ही दब जाती थी। बरामदे के मध्य में मौलवी साहब का तख्त था। उस पर एक दढ़ियल मौलवी लुंगी बांधे, एक मैला-कुचैला तकिया लगाए अपना मदरिया पिया करते और इस कलरव में भी शांतिपूर्वक झपकियां लेते रहते थे। उन्हें हुक्का पीने का रोग था। एक किनारे अंगीठी में उपले सुलगा करते थे और चिमटा पड़ा रहता था। चिलम भरना बालकों के मनोरंजन की मुख्य सामग्री थी। उनकी शिक्षोन्नति चाहे बहुत प्रशंसा योग्य न हो, लेकिन गुरु-सेवा में सब-के-सब निपुण थे। यही सैयद ईजाद हुसेन का 'इत्तहादी यतीमखाना' था।

किंतु बरामदे के ऊपर वाले कमरे में कुछ और ही दृश्य था। साफ-सुथरा फर्श बिछा हुआ था, कालीन और मसनद भी करीने से सजे हुए थे। पानदान, खासदान, उगलदान आदि मौके से रखे हुए थे। एक कोने में नमाज पढ़ने की दरी बिछी हुई थी। तस्वीह (माला) खूंटी पर लटक रही थी। छत में झालरदार छतगीर थी, जिसकी शोभा रंगीन हांड़ियों से और भी बढ़ गई थी ! दीवारें बड़ी-बड़ी तस्वीरों से अलंकृत थीं।

प्रात:काल था। मिर्जा साहब मसनद लगाए हारमोनियम बजा रहे थे। उनके सम्मुख तीन छोटी-छोटी सुंदर बालिकाएं बैठी हुई डाक्टर इकबाल की सुविख्यात रचना 'शिवाजी' के शेरों को मधुर स्वर में गा रही थीं। ईजाद हुसैन स्वयं उनके साथ गाकर ताल-स्वर बजाते जाते थे। यह 'इत्तहादी यतीमखाने' की लड़कियां बताई जाती थीं, किंतु वास्तव में एक उन्हीं की पुत्री और दो भांजियां थीं। 'इत्तहाद' के प्रचार में यह त्रिमूर्ति लोगों को वशीभूत कर लेती थी। एक घंटे के अभ्यास के बाद मिर्जा साहब ने प्रसन्न हो सगर्व नेत्रों से लड़कियों को देखा और उन्हें छुट्टी दी। इसके बाद लड़कों की बारी आई। किंतु यह मकतब वाले, दुर्बल, वस्त्रहीन बालक न थे। थे तो चार ही, पर चारों स्फूर्ति और सजीवता की मूर्ति थे। सुंदर सुकुमार, सुवस्त्रित, चहकते

हुए घर में से आए और फर्श पर बैठ गए। मिर्जा साहब ने फिर हारमोनियम के स्वर मिलाए और लड़कों ने हक्कानी में एक गजल गानी शुरू की, जो स्वयं मिर्जा साहब की सुरचना थी। इसमें हिन्दू-मुस्लिम एकता की एक सुन्दर वाटिका से उपमा दी गई थी और जनता से अत्यंत करुणा, और प्रभावयुक्त शब्दों में प्रेरणा की गई थी कि वह इस बाग को अपनाएं, उसकी रमणीयता का आनंद उठायें और द्वेष तथा वैमनस्य की कंटकमय झाड़ियों में न उलझें। लड़कों के सुकोमल, ललित स्वरों में यह गजब ढाती थी। भावों को व्यक्त करने में भी यह बहुत चतुर थे। यह 'इत्तहादी यतीमखाने' के लड़के बताए जाते थे, किंतु वास्तव में यह मिर्जा साहब की दोनों बहनों के पुत्र थे।

मिर्जा साहब अभी गानाभ्यास में मग्न थे कि इतने में एक आदमी नीचे से आया और सामने खड़ा होकर बोला—लाला गोपालदास ने भेजा है और कहा है आज हिसाब चुकता न हो गया तो कल नालिश कर दी जाएगी। कपड़े का व्यवहार महीने-दो महीने का है और आपको कपड़े लिए तीन साल से ज्यादा हो गए।

मिर्जा साहब ने ऐसा मुंह बनाया, मानो समस्त संसार का चिंता-भार उन्हीं के सिर पर लदा हुआ हो और बोले—नालिश क्यों करेंगे? कह दो थोड़ा-सा जहर भेज दें, खाकर मर जाऊं। किसी तरह दुनिया से नजात मिले ! उन्हें तो खुदा ने लाखों दिए हैं, घर में रुपयों के ढेर लगे हैं। उन्हें क्या खबर कि यहां जान पर क्या गुजर रही है? कुन्बा बड़ा, आमदनी का कोई जरिया नहीं, दुनिया चालाक हत्थे नहीं चढ़ती, क्या करूं ! मगर इंशा अल्लाह ! एक महीने के अंदर आकर सब नया-पुराना हिसाब साफ कर दूंगा। अबकी मुझे वह चाल सूझी है जो कभी पट ही नहीं पड़ सकती। इन लड़कों की ग़ज़लें सुनकर मजलिसें फड़क उठेंगी। जाकर सेठजी से कह दो, जहां इतने दिनों सब्र किया है, एक महीना और करें।

प्यादे ने हंसकर कहा—आप तो मिर्जा साहब ऐसे ही बातें करके टाल देते हैं और वहां मुझ पर लताड़ पड़ती है। मुनीमजी कहते हैं, तुम जाते ही न होगे या कुछ ले-दे के चले आते होगे !

मिर्जा साहब ने एक चवन्नी उसके भेंट की। उसके चले जाने के बाद उन्होंने मौलवी साहब को बुलाया और बोले—क्यों मियां अमजद, मैंने तुमसे ताकीद कर दी थी कि कोई आदमी ऊपर न आने पाए। इस प्यादे को क्यों आने दिया? मुंह में दही जमा हुआ था? इतना कहते न बनता था कि कहीं बाहर गए हुए हैं। अगर इस तरह तुम लोगों को आने दोगे तो सुबह से शाम तक तांता लगा रहेगा। आखिर तुम किस मरज की दवा हो?

अमजद—मैं तो उससे बार-बार कहता रहा कि मिर्जा साहब कहीं बाहर गए हुए हैं, लेकिन वह जबरदस्ती जीने पर चढ़ आया। क्या करता, उससे फौजदारी करता?

मिर्जा—बेशक उसे धक्का देकर हटा देना चाहिए था।

अमजद—तो जनाब रूखी रोटियों और पतली दाल में इतनी ताकत नहीं होती, उस पर दिमाग लौंडे चर जाते हैं। हाथा-पाई किस बूते पर करूं? कभी सालन तक तो नसीब नहीं होता। दरवाजे पर पड़ा-पड़ा मसाले और प्याज की खुशबू लिया करता हूं। सारा घर पुलाव और जरदे उड़ाता है, यहां खुश्क रोटियों पर ही बसर है। दस्तरखान पर खाने को तरस गया। रोज वही मिट्टी की प्याली सामने आ जाती है। मुझे भी तर माल खिलाइए। फिर देखूं, कौन घर में कदम रखता है।

मिर्जा—लाहौल विला कूवत, तुम हमेशा पेट का ही रोना रोते रहे ! अरे मियां, खुदा का

शुक्र करो कि बैठे-बैठे रोटियां तो तोड़ने को मिल जाती हैं, वर्ना इस वक्त कहीं फक-फक, फांय-फांय करते होते।

अमजद–आपसे दिल की बात कहता हूं तो आप गालियां देने लगते हैं। लीजिए जाता हूं, अब अगर सूरत दिखाऊं तो समझिएगा कोई कमीना था। खुदा ने मुंह दिया तो रोजी भी देगा। इस सुदेशी के जमाने में मैं भूखों न मरूंगा।

यह कह मियां अमजद सजल नेत्र हो उतरने लगे कि ईजाद हुसेन ने फिर बुलाया और नम्रता से बोले–आप तो बस जरा-सी बात पर बिगड़ जाते हैं। देखते नहीं हो यहां घर में कितना खर्च है? औलाद की कसरत खुदा की मार है, उस पर रिश्तेदारों का बटोर टिड्डियों का दल है जो आन की आन में दरख्त ठूंठ कर देता है। क्या करूं? औलाद की परिवरिश फर्ज ही है और रिश्तेदारों से बेमुरौवती करना अपनी आदत नहीं। इस जाल में फंसकर तरह-तरह की चालें चलता हूं, तरह-तरह के स्वांग भरता हूं, फिर भी चूल नहीं बैठती। अब ताकीद कर दूंगा कि जो कुछ पके वह आपको जरूर मिले। देखिए, अब कोई ऊपर न आने पाए।

अमजद–मैंने तो कसम खा ली है।

ईजाद–अरे मियां कैसी बातें करते हो? ऐसी कसमें दिन में सैकड़ों बार खाया करते हैं। जाइए देखिए, फिर कोई शैतान आया है।

मियां अमजद नीचे आए तो सचमुच एक शैतान खड़ा था। ठिगना कद, उठा हुआ शरीर, श्याम वर्ण, तंजेब का नीचा कुरता पहने हुए। अमजद को देखते ही बोला–मिर्जाजी से कह दो, वफाती आया है।

अमजद ने कड़ककर कहा–मिर्जा साहब कहीं बाहर तशरीफ ले गए हैं।

वफाती–मियां, क्यों झूठ बोलते हो? अभी गोपालदास का आदमी मिला था। कहता था ऊपर कमरे में बैठे हुए हैं। इतनी जल्द क्या उठकर चले गए?

अमजद–उसने तुम्हें झांसा दिया होगा। मिर्जा साहब कल से ही नहीं हैं।

वफाती–तो मैं जरा ऊपर जाकर देख ही न आऊं!

अमजद–ऊपर जाने का हुक्म नहीं है। बेगमात बैठी होंगी। यह कहकर वे जीने का द्वार रोककर खड़े हो गए। वफाती ने उनका हाथ पकड़कर अपनी ओर घसीट लिया और जीने पर चढ़ा। अमजद ने पीछे से उसको पकड़ लिया। वफाती ने झल्लाकर ऐसा झोंका दिया कि मियां अमजद गिरे और लुढ़कते हुए नीचे आ गए। लौंडों ने जोर से कहकहा मारा। वफाती ने ऊपर जाकर देखा तो मिर्जा साहब साक्षात् मसनद लगाए विराजमान हैं। बोला–वाह मिर्जाजी! वाह, आपका निराला हाल है कि घर में बैठे रहते हैं और नीचे मियां अमजद कहते हैं, बाहर गए हुए हैं। अब भी दाम दीजिएगा या हसर के दिन ही हिसाब होगा? दौड़ते-दौड़ते पैरों में छाले पड़ गए।

मिर्जा–वाह, इससे बेहतर क्या होगा! हसर के दिन तुम्हारा कौड़ी-कौड़ी चुका दूंगा, उस वक्त जिन्दगी-भर की कमाई पास रहेगी, कोई दिक्कत न होगी।

वफाती–लाइए-लाइए, आज दिलवाइए, बरसों हो गए। आप यतीमखाने के नाम पर चारों तरफ से हजारों रुपये लाते हैं, मेरा क्यों नहीं देते?

मिर्जा–मियां, कैसी बातें करते हो? दुनिया न ऐसी अंधी है, न ऐसी अहमक। अब लोगों के दिल पत्थर हो गए हैं। कोई पसीजता नहीं। अगर इस तरह रुपये बरसते तो तकाजों में ऐसा क्या मजा है जो उठाया करता? यह अपनी बेबसी है जो तुम लोगों से नादिम (लज्जित) कराती

है। खुदा के लिए एक माह और सब्र करो। दिसंबर का महीना आने दो। जिस तरह क्वार और कातिक हकीम के फस्ल के दिन होते हैं, उसी तरह दिसंबर में हमारी भी फस्ल तैयार होती है; हर एक शहर में जलसे होने लगते हैं। अबकी मैंने वह मंत्र जगाया है जो कभी खाली जा ही नहीं सकता।

वफाती–इस तरह हीला-हवाला करते तो आपको बरसों हो गए। आज कुछ-न-कुछ हिसाब तो दे दीजिए।

मिर्जा–आज तो अगर हलाल भी कर डालो तो लाश के सिवा और कुछ न पाओगे।

वफाती निराश होकर चला गया। मिर्जा साहब ने अबकी बार ज़ीने का द्वार भीतर से बंद कर दिया और फिर हारमोनियम संभाला कि अकस्मात् डाकिए ने पुकारा। मिर्जा साहब चिट्ठियों के लिए बहुत उत्सुक रहा करते थे। जाकर द्वार खोला और समाचार-पत्रों तथा चिट्ठियों का एक पुलिन्दा लिए प्रसन्न मुख ऊपर आए। पहला पत्र उनके पुत्र का था, जो प्रयाग में कानून पढ़ रहे थे। उन्होंने एक सूट और कानूनी पुस्तकों के लिए रुपये मांगे थे। मिर्जा ने झुंझलाकर पत्र को पटक दिया। जब देखो, रुपयों का तकाजा, गोया यहां रुपये फलते हैं! दूसरा पत्र एक अनाथ बालक का था। मिर्जाजी ने उसे संदूक में रखा। तीसरा पत्र एक सेवा-समिति का था। उसने 'इत्तहादी अनाथालय' के लिए बीस महीने की सहायता देने का निश्चय किया था। इस पत्र को पढ़कर वे उछल पड़े और उसे कई बार आंखों से लगाया। इसके बाद समाचार-पत्रों की बारी आई। लेकिन मिर्जाजी की निगाह लेखों या समाचारों पर न थी। वह केवल 'इत्तहादी अनाथालय' की प्रशंसा के इच्छुक थे। पर इस विषय में उन्हें बड़ी निराशा हुई। किसी पत्र में भी इसकी चर्चा न दीख पड़ी। सहसा उनकी निगाह ऐसी खबर पर पड़ी कि वह खुशी के मारे फड़क उठे। गोरखपुर में सनातन धर्म-सभा का अधिवेशन होने वाला था। ज्ञानशंकर प्रबंधक मंत्री थे। विद्वज्जनों से प्रार्थना की गई थी कि वह उत्सव में सम्मिलित होकर उसकी शोभा बढ़ाएं। मिर्जा साहब यात्रा की तैयारियां करने लगे।

## चालीस

महाशय ज्ञानशंकर का धर्मानुराग इतना बढ़ा कि सांसारिक बातों से उन्हें अरुचि-सी होने लगी, दुनिया से जी उचाट हो गया। वह अब भी रियासत का प्रबंध उतने ही परिश्रम और उत्साह से करते थे, लेकिन अब सख्ती की जगह नरमी से काम लेते थे। निर्दिष्ट लगान के अतिरिक्त प्रत्येक असामी से ठाकुरद्वारे और धर्मशाले का चंदा भी लिया जाता था; पर इस रकम को वह इतनी नम्रता से वसूल करते थे कि किसी को शिकायत न होती थी। अब वह इखराज, इजाफा और बकाए के मुकदमे बहुत कम दायर करते। असामियों को बैंक से नाम-मात्र ब्याज लेकर रुपये देते और डेवढ़े की जगह केवल अष्टांश वसूल करते। इन कामों से जितना अवकाश मिलता उसका अधिकांश ठाकुरद्वारे और धर्मशाले की निगरानी में व्यय करते। दूर-दूर से कुशल कारीगर बुलाए गए थे जो पच्चीकारी, गुलकारी, चित्रांकण, कटाव और जड़ाव की कलाओं में निपुण थे। जयपुर से संगमरमर की गाड़ियां भरी चली आती थीं। चुनार, ग्वालियर आदि स्थानों

से तरह-तरह के पत्थर मंगाए जाते थे। ज्ञानशंकर की परम इच्छा थी कि यह दोनों इमारतें अद्वितीय हों और गायत्री तो यहां तक तैयार थी कि रियासत की सारी आमदनी निर्माण-कार्य के ही भेंट हो जाए तो चिंता नहीं। 'मैं केवल सीर की आमदनी पर निर्वाह कर लूंगी।' लेकिन ज्ञानशंकर आमदनी के ऐसे-ऐसे विधान ढूंढ निकालते थे कि इतना सब कुछ व्यय होने पर भी रियासत की वार्षिक आय में जरा भी कमी न होती थी। बड़े-बड़े ग्रामों में पांच-छह बाजार लगवा दिए। दो-तीन नालों पर पुल बनवा दिए। कई-कई जगह पानी को रोकने के लिए बांध बंधवा दिए। सिंचाई की कल मंगाकर किराए पर लगाने लगे। तेल निकालने का एक बड़ा कारखाना खोल दिया। इन आयोजनों से इलाके का नफा घटने के बदले कुछ और बढ़ गया। गायत्री तो उनकी कार्यपटुता की इतनी कायल हो गई थी कि किसी विषय में जबान न खोलती।

ज्ञानशंकर के आचार-व्यवहार, रंग-ढंग में भी अब विशेष अंतर दीख पड़ता था। सिर पर बड़े-बड़े केश थे, बूट की जगह प्रायः खड़ाऊं, कोट के बदले एक ढीला-ढाला घुटनियों से नीचे तक का गेरुवे रंग में रंगा हुआ कुर्ता पहनते थे। यह पहनावा उनके सौम्य रूप पर बहुत खिलता था। उनके मुखारविन्द पर अब एक दिव्य ज्योति आभासित होती थी और बातों में अनुपम माधुर्यपूर्ण सरलता थी। अब तर्क और न्याय में उन्हें रुचि न थी। इस तरह बातें करते मानो उन्हें दिव्य ज्ञान प्राप्त हो गया है। यदि कोई उनसे भक्ति या प्रेम के विषय में शंका करता तो वह उसका उत्तर एक मार्मिक मुस्कान से देते थे—जो हजारों दलीलों से अधिक प्रभावोत्पादक होती थी।

उनके दीवानखाने में अब कुर्सियों और मेजों के स्थान पर एक साफ-सुथरा फर्श था, जिस पर मसनद और गावतकिए लगे हुए थे। सामने एक चंदन के सुंदर रत्नजटित सिंहासन पर कृष्ण की बालमूर्ति विराजमान थी। कमरे में नित अगर की बत्तियां जला करती थीं। उसके अंदर जाते ही सुगंधि से चित्त प्रसन्न हो जाता था। उसकी स्वच्छता और सादगी हृदय को भक्ति-भाव से परिपूर्ण कर देती थी। वह श्रीवल्लभ संप्रदाय के अनुयायी थे। फूलों से, ललित गान से, सुरम्य दृश्यों से, काव्यमय भावों से उन्हें विशेष रुचि हो गई थी जो आध्यात्मिक विकास के लक्षण हैं। सौंदर्योपासना ही उनके धर्म का प्रधान तत्त्व था। इस समय वह एक सितारिये से सितार बजाना सीखते थे और सितार पर सूर के पदों को सुनकर मस्त हो जाते थे।

गायत्री पर इस प्रेम-भक्ति का रंग और भी गाढ़ा चढ़ गया था। वह मीराबाई के सदृश कृष्ण की मूर्ति को स्नान कराती, वस्त्राभूषणों से सजाती, उनके लिए नाना प्रकार के स्वादिष्ट भोग बनाती और मूर्ति के सम्मुख अनुराग-मग्न होकर घंटों कीर्तन किया करती। आधी रात तक उनकी क्रीड़ाएं और लीलाएं सुनती और सुनाती। अब उसने पर्दा करना छोड़ दिया था। साधु-संतों के साथ बैठकर उनकी प्रेम और ज्ञान की बातें सुना करती। लेकिन इस सत्संग में शांति मिलने के बदले उसका हृदय सदैव एक तृष्णा, एक विरहमय कल्पना से विकल रहता था। उसकी हृदय-वीणा एक अज्ञात आकांक्षा से गूंजती रहती थी। वह स्वयं निश्चय न कर सकती थी कि मैं क्या चाहती हूं। वास्तव में वह राधा और कृष्ण के प्रेम तत्त्व को समझने में असमर्थ थी। उसकी भौतिक दृष्टि उस प्रेम के ऐन्द्रिक स्वरूप से आगे न बढ़ सकती थी और उसका हृदय इन प्रेम-सुख कल्पनाओं से तृप्त न होता था। वह उन भावों को अनुभव करना चाहती थी। विरह और वियोग, ताप और व्यथा, मान और मनावन, रास और विहार, आमोद और प्रमोद का प्रत्यक्ष स्वरूप देखना चाहती थी। पहले पति-प्रेम उसका सर्वस्व था। नदी अपने पेटे में ही हलकोरें लिया करती थी। अब उसे उस प्रेम का स्वरूप कुछ मिटा हुआ, फीका,

निकृत मालूम होता था। नदी उमड़ गई थी। पति-भक्ति का वह बांध जो कुल-मर्यादा और आत्मगौरव पर आरोपित था, इस प्रेम-भक्ति की बाढ़ से टूट गया। भक्ति लौकिक बंधनों को कब ध्यान में लाती है? वह अब उन भावनाओं और कल्पनाओं को बिना किसी आत्मिक संकोच के हृदय में स्थान देती थी। जिन्हें वह पहले अग्नि-ज्वाला समझा करती थी। उसे अब केवल कृष्ण-क्रीड़ा के दर्शन-मात्र से संतोष न होता था। वह स्वयं कोई-न-कोई रास रचना चाहती थी। वह उन मनोभावों को वाणी से, कर्म से, व्यवहार से व्यक्त करना चाहती थी, जो उसके हृदयस्थल में पक्षियों की भांति अबाध्य रूप से उड़ा करते थे और उसका कृष्ण कौन था? वह स्वयं उसे स्वीकार करने का साहस न कर सकती थी, पर उसका स्वरूप ज्ञानशंकर से बहुत मिलता था। वह अपने कृष्ण को इसी रूप में प्रकट देखती थी।

गायत्री का हृदय पहले भी उदार था। अब वह और भी दानशील हो गई थी। उसके यहां अब नित्य सदाव्रत चलता था और जितने साधु-संत आ जाएं सबको इच्छापूर्वक भोजन-वस्त्र दिया जाता था। वह देश की धार्मिक और पारमार्थिक संस्थाओं की भी यथासाध्य सहायता करती थी। अब उसे सनातन धर्म से विशेष अनुराग हो गया। अतएव अबकी जब सनातन-धर्ममंडल का वार्षिकोत्सव गोरखपुर में होना निश्चय किया गया तब सभासदों ने बहुमत से रानी गायत्री को सभापति नियुक्त किया। यह पहला अवसर था कि यह सम्मान एक विदुषी महिला को प्राप्त हुआ। गायत्री को रानी की पदवी मिलने से भी इतनी खुशी न हुई थी जितनी इस सम्मान पद से हुई। उसने ज्ञानशंकर को, जो सभा के मंत्री थे, बुलाया और अपने गहनों का संदूक देकर बोली, इसमें पचास हजार के गहने हैं, मैं इन्हें सनातन-धर्म सभा को समर्पण करती हूं।

समाचार-पत्रों में यह खबर छप गई। तैयारियां होने लगीं। मंत्रीजी का यह हाल था कि दिन को दिन और रात को रात न समझते। ऐसा विशाल सभा भवन कदाचित् ही पहले कभी बना हो। मेहमानों के आगत-स्वागत का ऐसा उत्तम प्रबंध कभी न किया गया था। उपदेशकों के लिए ऐसे बहुमूल्य उपहार न रखे गए थे और न जनता ने कभी सभा से इतना अनुराग ही प्रकट किया था। स्वयंसेवकों के दल-के-दल भड़कीली वर्दियां पहने चारों तरफ दौड़ते-फिरते थे। पंडाल के अहाते में सैकड़ों दुकानें सजी हुई नजर आती थीं। एक सरकस और दो नाटक समितियां बुलाई गई थीं। सारे शहर में चहल-पहल देख पड़ती थी। बाजारों में भी विशेष सजावट और रौनक थी। सड़कों पर दोनों तरफ बंदनवारें और पताकाएं शोभायमान थीं।

जलसे के एक दिन पहले उपदेशकगण आने लगे। उनके लिए स्टेशन पर मोटरें खड़ी रहती थीं। इनमें से कितने ही महानुभाव संन्यासी थे। वह तिलकधारी पंडितों को तुच्छ समझते थे और मोटर पर बैठने के लिए अग्रसर हो जाते थे। एक संन्यासी महात्मा, जो विद्यारत्न की पदवी से अलंकृत थे, मोटर न मिलने से इतने अप्रसन्न हुए कि बहुत आरजू-मिन्नत करने पर भी फिटन पर न बैठे। सभा भवन तक पैदल आए।

लेकिन जिस समारोह से सैयद ईजाद हुसेन का आगमन हुआ वह किसी को नसीब न हुआ। जिस समय वह पंडाल में पहुंचे, जलसा शुरू हो गया था और एक विद्वान् पंडितजी विधवा-विवाह पर भाषण कर रहे थे। ऐसे निंद्य बिषय पर गंभीरता से विचार करना अनुपयुक्त समझकर वह इसकी खूब हंसी उड़ा रहे थे और यथोचित हास्य और व्यंग्य, धिक्कार और तिरस्कार से काम लेते थे।

'सज्जनो, यह कोई कल्पित घटना नहीं, मेरी आंखों देखी बात है। मेरे पड़ोस में एक

बाबू साहब रहते हैं। एक दिन वह अपनी माता से विधवा-विवाह की प्रशंसा कर रहे थे। माताजी चुपचाप सुनती जाती थीं। जब बाबू साहब की वार्ता समाप्त हुई तो माता ने बड़े गंभीर भाव से कहा, 'बेटा–मेरी एक विनती है, उसे मानो। क्यों मेरा भी किसी से पाणिग्रहण नहीं करा देते? देश भर की विधवाएं सोहागिनी हो जाएंगी तो मुझसे क्योंकर रहा जाएगा?' श्रोताओं ने प्रसन्न होकर तालियां बजाईं, कहकहों से पंडाल गूंज उठा।

इतने में सैयद ईजाद हुसेन ने पंडाल में प्रवेश किया। आगे-आगे चार लड़के कतार में थे, दो हिन्दू, दो मुसलमान। हिन्दू बालकों की धोतियां और कुरते पीले थे, मुसलमान बालकों के कुरते और पाजामे हरे। इनके पीछे चार लड़कियों की पंक्ति थी–दो हिन्दू और दो मुसलमान। उनके पहनाव में भी वही अंतर था। सभी के हाथों में रंगीन झंडियां थीं, जिन पर उज्ज्वल अक्षरों में अंकित था–'इत्तहादी यतीमखाना'। इनके पीछे सैयद ईजाद हुसेन थे–गौर वर्ण, श्वेत केश, सिर पर हरा अमामा, काले अल्पाके का आबा, सफेद तंजेब की अचकन, सलेमशाही जूते, सौम्य और प्रतिभा की प्रत्यक्ष मूर्ति थे। उनके हाथ में भी वैसी ही झंडी थी। उनके सुपुत्र सैयद इर्शाद हुसेन थे–लंबा कद, नाक पर सुनहरी ऐनक, अल्बर्ट फैशन की दाढ़ी, तुर्की टोपी, नीची अचकन, सजीवता की प्रत्यक्ष मूर्ति मालूम होते थे। सबसे पीछे साजिन्दे थे। एक के हाथ में हारमोनियम था, दूसरे के हाथ में तबले, शेष दो आदमी करताल लिए हुए थे। इन सबों की वर्दी एक ही तरह की थी और उनकी टोपियों पर 'अंजुमन इत्तहाद' की मोहर लगी हुई थी। पंडाल में कई हजार आदमी जमा थे। सब-के-सब 'इत्तहाद' के प्रचारकों की ओर टकटकी बांधकर देखने लगे। पंडितजी का रोचक व्याख्यान फीका पड़ गया। उन्होंने बहुत उछल-कूद की, अपनी सम्पूर्ण हास्य-शक्ति व्यय कर दी, अश्लील कवित्त सुनाये, एक भद्दी-सी गजल भी बेसुरे राग से गायी, पर रंग न जमा। समस्त श्रोतागण 'इत्तहादियों' पर आसक्त हो रहे थे। ईजाद हुसेन एक शान के साथ मंच पर जा पहुंचे। वहां कई संन्यासी, महात्मा, उपदेशक चांदी की कुर्सियों पर बैठे हुए थे। सैयद साहब को सबने ईर्ष्यापूर्ण नेत्रों से देखा और जगह से न हटे। केवल भक्त ज्ञानशंकर ही एक व्यक्ति थे जिन्होंने उनका सहर्ष स्वागत किया और मंच पर उनके लिए एक कुर्सी रखवा दी। लड़के और साजिन्दे मंच के नीचे बैठे गए। उपदेशकगण मन-ही-मन ऐसे कुढ़ रहे थे, मानो हंस-समाज में कोई कौवा आ गया हो। दो-एक सहृदय महाशयों ने दबी जबान में फबतियां भी कसीं, पर ईजाद हुसेन के तेवर जरा भी मैले न हुए। वह इस अवहेलना के लिए तैयार थे। उनके चेहरे से वह शांतिपूर्ण दृढ़ता झलक रही थी, जो कठिनाइयों की परवाह नहीं करती और कांटों में भी राह निकाल लेती है।

पंडितजी ने अपना रंग जमते न देखा तो अपनी वक्तृता समाप्त कर दी और जगह पर आ बैठे। श्रोताओं ने समझा अब इत्तहादियों के राग सुनने में आएंगे। सबने कुर्सियां आगे खिसकायीं और सावधान हो बैठे, किंतु उपदेशक-समाज इसे कब पसंद कर सकता था कि कोई मुसलमान उनसे बाजी ले जाए? एक संन्यासी महात्मा ने चट अपना व्याख्यान शुरू कर दिया। यह महाशय वेदांत के पंडित और योगाभ्यासी थे। संस्कृत के उद्‌भट विद्वान थे। वह सदैव संस्कृत में ही बोलते थे। उनके विषय में किंवदंती थी कि संस्कृत ही उनकी मातृ-भाषा है। उनकी वक्तृता को लोग उसी शौक से सुनते थे, जैसे चंडूल का गाना सुनते हैं। किसी की भी समझ में कुछ न आता था, पर उनकी विद्वता और वाक्य प्रवाह का रोब लोगों पर छा जाता था। वह एक विचित्र जीव समझे जाते थे और यही उनकी बहुप्रियता का मंत्र था। श्रोतागण कितने ही ऊबे हुए हों उनके

मंच पर आते ही उठने वाले बैठ जाते थे। जाने वाले थम जाते थे। महफिल जम जाती थी। इसी घमंड पर इस वक्त उन्होंने अपना भाषण आरम्भ किया पर आज उनका जादू भी न चला। इत्तहादियों ने उनका रंग भी फीका कर दिया। उन्होंने संस्कृत की झड़ी लगा दी, खूब तड़पे, खूब गरजे, पर यह भादों की नहीं, चैत की वर्षा थी। अंत में वह भी थककर बैठ रहे और अब किसी अन्य उपदेशक को खड़े होने का साहस न हुआ। इत्तहादियों ने मैदान मार लिया।

ज्ञानशंकर ने खड़े होकर कहा—अब इत्तहाद संस्था के संचालक सैयद ईजाद हुसेन अपनी अमृतवाणी सुनाएंगे। आप लोग ध्यानपूर्वक श्रवण करें।

सभा भवन में सन्नाटा छा गया। लोग संभल बैठे। ईजाद हुसेन ने हारमोनियम उठाकर मेज पर रखा, साजिन्दों ने साज निकाले, अनाथ बालकवृन्द वृत्ताकार बैठे। सैयद इर्शाद हुसेन ने इत्तहाद सभा की नियमावली का पुलिन्दा निकाला। एक क्षण में ईश-वंदना के मधुर स्वर पंडाल में गूंजने लगे। बालकों की ध्वनि में एक खास लोच होता है। उनका परस्पर स्वर में स्वर मिलाकर गाना, उस पर साजों का मेल, एक समां छा गया—सारी सभा मुग्ध हो गई।

राग बंद हो गया और सैयद ईजाद हुसेन ने बोलना शुरू किया—प्यारे दोस्तो ! आपको यह हैरत होगी कि हंसों में यह कौवा क्यों कर आ घुसा, औलिया की जमघट में यह भांड़ कैसे पहुंचा? यह मेरी तकदीर की खूबी है। उलमा फरमाते हैं, जिस्म हादिस (अनित्य) है, रूह कदीम (नित्य) है। मेरा तजर्बा बिल्कुल बरअक्स (उल्टा) है। मेरे जाहिर में कोई तबदीली नहीं हुई। नाम वही है, लंबी दाढ़ी वही है, लिबास-पोशाक वही है, पर मेरे रूह की काया पलट गई। जाहिर से मुगालते में न आइए, दिल में बैठकर देखिए, वहां मोटे हरूफों में लिखा हुआ है—**'हिन्दी हैं हम, वतन है हिंदोस्तां हमारा'**।

लड़कों और साजिन्दों ने इकबाल का गजल अलापनी शुरू की। सभा लोट-पोट हो गई; लोगों की आंखों से गौरव की किरणें-सी निकलने लगीं, कोई मूंछों पर ताव देने लगा, किसी ने बेबसी की लंबी सांस खींची, किसी ने अपनी भुजाओं पर निगाह डाली और कितने ही सहृदय सज्जनों की आंखें भर आईं। विशेष करके इस मिसरे पर—**'हम बुलबुले हैं इसकी, यह गुलिस्तां हमारा'** तो सारी मजलिस तड़प उठी, लोगों ने कलेजे थाम लिए, 'वन्देमातरम्' से भवन गूंज उठा। गाना बन्द होते ही फिर व्याख्यान शुरू हुआ—

'भाइयो, मजहब दिल की तस्कीन के लिए है, दुनिया कमाने के लिए नहीं, मुल्की हकूक हासिल करने के लिए नहीं ! वह आदमी जो मजहब की आड़ में दौलत और इज्जत हासिल करना चाहता है अगर हिन्दू है तो मलिच्छ है, मुसलमान है तो काफिर है। हां, काफिर है, मरदूद है, रुसियाह है।'

करतल ध्वनि से पंडाल कांप उठा।

'हम सत्तर पुश्तों से इसी सरजमीन का दाना खा रहे हैं, इसी सरजमीन के आब व गिल (पानी और मिट्टी) से हमारी शिरशिरी हुई है। तुफ है उस मुसलमान पर जो हिजाज और इराक को अपना वतन कहता है !'

फिर तालियां बजीं। एक घंटे तक व्याख्यान हुआ। सैयद ने सारी सभा पर मानो मोहिनी डाल दी। उनकी गौरवयुक्त विनम्रता, उनकी निर्भीक यथार्थवादिता, उनकी मीठी चुटकियां उनकी जातीयता में डूबी हुई वाक्य-कुशलता, उनकी उत्तेजनापूर्ण आलोचना, उनके स्वदेशाभिमान, उस पर उनके शब्द-प्रवाह, भावोत्कर्ष और राष्ट्रीय गाने ने लोगों को उन्मत्त

कर दिया। हृदयों में जागृति की तरंगें उठने लगीं। कोई सोचता था, न हुए मेरे पास एक लाख रुपये, नहीं तो, इसी दम लुटा देता। कोई मन में कहता था, बाल-बच्चों की चिंता न होती तो गले में झोली लटका कर जाति के लिए भिक्षा मांगता।

इस तरह जातीय भावों को उभारकर, भूमि को पोली बनाकर, सैयद साहब मतलब पर आये, बीज डालना शुरू किया :

'दोस्तो, अब मजहबपरवरी का जमाना नहीं रहा। पुरानी बातों को भूल जाइए। एक जमाना था कि आरियों ने यहां के असली बाशिंदों पर सदियों तक हुकूमत की, आज वही शूद्र आरियों में घुले-मिले हुए हैं। दुश्मनों को अपने सलूक से दोस्त बना लेना आपके बुजुर्गों का जौहर था। वह जौहर आपमें मौजूद है। आप बारहा हमसे गले मिलने के लिए बढ़े, लेकिन हम पिदरम सुलतांबूद के जोश में हमेशा आपसे दूर भागते रहे। लेकिन दोस्तो, हमारी बदगुमानी से नाराज न हो। तुम जिन्दा कौम हो। तुम्हारे दिल में दर्द है, हिम्मत है, फैयाजी है। हमारी तंगदिली को भूल जाइए। उसी बेगाना कौम का एक फर्द यह हकीर आज आपकी खिदमत में इत्तहाद का पैगाम लेकर हाजिर हुआ है, उसकी अर्ज कबूल कीजिए। यह फकीर इत्तहाद का सौदाई है, इत्तहाद का दीवाना है, उसका हौसला बढ़ाइए। इत्तहाद का यह नन्हा-सा मुर्झाया हुआ पौधा आपकी तरफ भूखी-प्यासी आंखों से ताक रहा है। उसे अपनी दरियादिली के उबलते हुए चश्मों से सैराब कर दीजिये। तब आप देखेंगे कि वह पौधा कितनी जल्द तनावर दरख्त हो जाता है और उसके मीठे फलों से कितनों की जबानें तर होती हैं। हमारे दिल में बड़े-बड़े हौसले हैं, बड़े-बड़े मनसूबे हैं। हम इत्तहाद की सदा से इस पाक जमीन के एक-एक गोशे को भर देना चाहते हैं। अब तक जो कुछ किया है आप ही ने किया है, आइन्दा जो कुछ करेंगे आप ही करेंगे। चंदे की फिहरिस्त देखिये, वह आपके ही नामों से भरी हुई है और हक पूछिये तो आप ही उसके बानी हैं। रानी गायत्री कुंवर साहिबा की सखावत की इस वक्त सारी दुनिया में शोहरत है। भगत ज्ञानशंकर की कौमपरस्ती क्या पोशीदा है? वजीर ऐसा, बादशाह ऐसा ! ऐसी पाक रूहें जिस कौम में हों वह खुशनसीब है। आज मैंने इस शहर की पाक जमीन पर कदम रखा तो बाशिंदों के एखलाक और मुरौवत, मेहमानिवाजी और खातिरदारी ने मुझे हैरत में डाल दिया। तहकीक करने से मालूम हुआ कि यह इसी मजहबी जोश की बरकत है। यह प्रेम के औतार सिरी किरिश्न जी की भगती का असर है जिसने लोगों को इंसानियत के दर्जे से उठाकर फरिश्तों का हमसर बना दिया है। हजरात, मैं अर्ज नहीं कर सकता कि मेरे दिल में सिरो किरिश्नजी की कितनी इज्जत है। इससे चाहे मेरी मुसलमानी पर ताने ही क्यों न दिए जाएं, पर मैं बेखौफ कहता हूं कि यह रूहे पाक उलूहियत (ईश्वरत्व) के उस दर्जे पर पहुंची हुई थी जहां तक किसी नबी या पैगंबर को पहुंचना नसीब न हुआ। आज इस सभा में मैं सच्चे दिल से अंजुमन इतहाद को उसी रूहे पाक के नाम मानून (समर्पित) करता हूं। मुझे उम्मीद ही नहीं, यकीन है कि उनके भगतों के सामने मेरा सवाल खाली न जाएगा। इत्तहादी यतीमखाने के बच्चे और बच्चियां आप ही की तरफ बेकस निगाहों से देख रही हैं। यह कौमी भिखारी आपके दरवाजे पर खड़ा दोआएं दे रहा है। इस लंबी दाढ़ी पर निगाह डालिये, इन सुफेद बालों की लाज रखिये।'

फिर हारमोनियम बजा, तबले पर थाप पड़ी, करताल ने झंकार ली और ईजाद हुसेन की करुण-रस-पूर्ण गजल शुरू हुई। श्रोताओं के कलेजे मसोस उठे। चंदे की अपील हुई तो रानी गायत्री की ओर से एक हजार रुपये की सूचना हुई, भक्त ज्ञानशंकर ने यतीमखाने के लिए एक गाय भेंट की, चारों तरफ से लोग चंदा देने को लपके। इधर तो चंदे की सूची चक्कर लगा रही थी, उधर इर्शाद हुसेन ने अंजुमन के पम्फलेट और तमगे बेचने शुरू किए। तमगे अतीव सुन्दर

बने हुए थे। लोगों ने शौक से हाथों-हाथ लिये। एक क्षण में हजारों वक्षस्थलों पर यह तमगे चमकने लगे। हृदयों पर दोनों तरफ से इत्तहाद की छाप पड़ गई। कुल चंदे का योग पांच हजार रुपये हुआ। ईजाद हुसेन का चेहरा फूल की तरह खिल उठा। उन्होंने लोगों को धन्यवाद देते हुए एक गजल गाई और आज की कार्यवाही समाप्त हुई। रात के दस बजे थे।

जब ईजाद हुसेन भोजन करके लेटे और खमीरे का रस पान करने लगे तब उनके सुपुत्र ने पूछा—इतनी उम्मीद तो आपको भी न थी।

ईजाद—हर्गिज नहीं। मैंने ज्यादा-से-ज्यादा एक हजार रुपये का अंदाज किया था, मगर आज मालूम हुआ कि ये सब कितने अहमक होते हैं। इसी अपील पर किसी इस्लामी जलसे में मुश्किल से सौ रुपये मिलते। इन बछिया के ताउओं की खूब तारीफ कीजिए। हजोमलीह की हद तक हो तो मुजायका नहीं, फिर इनसे जितना चाहें वसूल कर लीजिए।

इरशाद—आपकी तकरीर लाजवाब थी।

ईजाद—उसी पर तो जिंदगी का दारमदार है। न किसी के नौकर, न गुलाम। बस, दुनिया में कामयाबी का नुस्खा है तो वह शतरंजबाजी है। आदमी जरा लस्सान (वाक्-चतुर) हो, जरा मर्दुमशनास (अच्छे-बुरे आदमी की परख करने वाला) हो और जरा गिरहबाज हो, बस उसकी चांदी है। दौलत उसके घर की लौंडी है।

इर्शाद—सच फरमाइएगा अब्बाजान, क्या आपका कभी यह ख्याल था कि यह सब दुनियासाजी है?

ईजाद—क्या मुझे मामूली आदमियों से भी गया-गुजरा समझते हो? यह दगाबाजी है, पर करूं क्या? औलाद और खानदान की मुहब्बत अपनी नजात की फिकर से ज्यादा है।

## इकतालीस

जलसा बड़ी सुंदरता से समाप्त हुआ। रानी गायत्री के व्याख्यान पर समस्त देश में वाह-वाह मच गई। उसमें सनातन-धर्म संस्था का ऐतिहासिक दिग्दर्शन कराने के बाद उसकी उन्नति और पतन, उसके उद्धार और सुधार उसकी विरोधी तथा सहायक शक्तियों का बड़ी योग्यता से निरूपण किया गया था। संस्था की वर्तमान दशा और भावी लक्ष्य की बड़ी मार्मिक आलोचना की गई थी। पत्रों में उस वक्तृता को पढ़कर लोग चकित हो जाते थे और जिन्होंने उसे अपने कानों से सुना वे उसका स्वर्गीय आनंद कभी न भूलेंगे। क्या वाक्शैली थी, कितनी सरल, कितनी मधुर, कितनी प्रभावशाली, कितनी भावमयी। वक्तृता क्या थी—एक मनोहर गान था !

तीन दिन बीत चुके थे। ज्ञानशंकर अपने भव्य भवन में समाचार-पत्रों का एक दफ्तर सामने रखे बैठे हुए थे। आजकल उनका यही काम था कि पत्रों में जहां कहीं इस जलसे की आलोचना हुई तुरंत काटकर रख लेते। गायत्री अब ज्ञानशंकर को देवतुल्य समझती थी। उन्हीं की बदौलत आज समस्त देश में उसकी सुकीर्ति की धूम मची हुई थी। उनके इस अतुल उपकार का एक ही उपहार था और वह प्रेमपूर्ण श्रद्धा थी।

संध्या हो गई थी कि अकस्मात् ज्ञानशंकर पत्रों की एक पेटी लिये हुए अंदर गए और गायत्री से बोले—देखिये, रायसाहब ने नया शिगूफा छोड़ा।

गायत्री ने भौंहें चढ़ाकर कहा—मेरे सामने उनका नाम न लीजिये। मैंने उनकी कितनी चिरौरी की थी कि एक दिन के लिए जलसे में अवश्य आइए, पर उन्होंने जरा भी परवाह न की। पत्र का उत्तर तक न दिया। बाप हैं तो क्या, मैं उनके हाथों भी अपना अपमान नहीं सह सकती।

ज्ञान—मैंने तो समझा था, यह उनकी लापरवाही है, लेकिन इस पत्र से विदित होता है कि आजकल वह एक दूसरी ही धुन में हैं। शायद इसी कारण अवकाश न मिला हो।

गायत्री—क्या बात है, किसी अंग्रेज से लड़ तो नहीं बैठे।

ज्ञान—नहीं, आजकल एक संगीत-सभा की तैयारी कर रहे हैं।

गायत्री—उनके यहां तो बारहों मास संगीत-सभा होती रहती है।

ज्ञान—नहीं, यह उत्सव बड़ी धूम से होगा। देश के समस्त गवैयों के नाम निमंत्रण भेजे गए हैं। यूरोप से भी कोई जगद्विख्यात गायनाचार्य बुलाये जा रहे हैं। रईसों और अधिकारियों को दावत दी गई है। एक सप्ताह तक जलसा होगा। यहां के संगीत-शास्त्र और पद्धति में सुधार करना उनका उद्देश्य है !

गायत्री—हमारा संगीत-शास्त्र ऋषियों का रचा हुआ है। उसमें कोई क्या सुधार करेगा? इसी भैरव और ध्रुपद के शब्द यशोदानन्दन की वंशी से निकलते थे। पहले कोई गा तो ले; सुधारना तो छोटा मुंह बड़ी बात है।

ज्ञान—रायसाहब को कोई और चिंता तो है नहीं, एक-न-एक स्वांग रचते रहते हैं। कर्ज बढ़ता जाता है, रियासत बोझ से दबी जाती है, पर वह अपनी धुन में किसी की कब सुनते हैं ! मेरा अनुमान है कि इस समय उन पर कोई साढ़े तीन लाख देना है।

गायत्री—इतना धन कृष्ण भगवान् की सेवा में खर्च करते तो परलोक बन जाता। चिट्ठियां तो खोलिए, जरूर कोई पत्र होगा।

ज्ञान—हां, देखिए यह लिफाफा उन्हीं का मालूम होता है। हां, उन्हीं का है। मुझे बुला रहे हैं और आपको भी बुला रहे हैं।

गायत्री—मैं जा चुकी। जब वह यहां आने में अपनी हेटी समझते हैं, तो मुझे क्या पड़ी है कि उनके जलसों-तमाशों में जाऊं? हां, विद्या को चाहे पहुंचा दीजिए, मगर शर्त यह है कि आप दो दिन से ज्यादा वहां न ठहरें।

ज्ञान—इसके विषय में सोचकर निश्चय करूंगा। यह दो पत्र बरहाल और आमगांव के कारिंदों के हैं। दोनों लिखते हैं कि असामी सभा का चन्दा देने से इंकार करते हैं।

गायत्री की त्योरियां बदल गईं। प्रेम की देवी क्रोध की मूर्ति बन गई। बोली—क्या देहातों में भी वह हवा फैलने लगी? कारिंदों को लिख दीजिये कि इन पाजियों के घर में आग लगवा दें और उन्हें कोड़ों से पिटवाएं। उनका यह दिन कि मेरी आज्ञा का अनादर करें। देवकीनन्दन, तुम इन नर-पिशाचों को क्षमा करो ! आप आज ही वहां आदमी रवाना करें। मैं यह अवज्ञा नहीं सह सकती। यह सब-के-सब कृतघ्न हैं। किसी दूसरे राज में होते तो आटे-दाल का भाव खुलता। मैं उनके साथ इतनी रिआयत करती हूं, उनकी मदद के लिए तैयार रहती हूं, इनके लिए नुकसान उठाती हूं और उसका यह फल।

ज्ञान—यह मुंशी रामसनेही का पत्र है। लिखते हैं, ठाकुरद्वारे का काम तीन दिन से बंद है। बेगारों को कितनी ताकीद की जाती है, मगर काम पर नहीं आते।

गायत्री—उन्हें मजूरी दी जाती है न?

ज्ञान—जी हां, लेकिन जमींदारी की दर से दी जाती है। जमींदारी शरह दो आने है, आम शरह छ: आने है।

गायत्री—आप उचित समझें तो रामसनेही को लिख दीजिये कि चार आने के हिसाब से मजूरी दी जाय।

ज्ञान—लिख तो दूं, वास्तव में दो आने में एक पेट भी नहीं भरता, लेकिन इन मूर्ख, उजड्ड गंवारों पर दया भी की जाय तो वह समझते हैं कि दब गए। कल को छ: आने मांगने लगेंगे और फिर बात भी न सुनेंगे।

गायत्री—फिर लिख दीजिए कि बेगारों को जबर्दस्ती पकड़वा लें। अगर न आएं तो उन्हें गांव से निकाल दीजिए। हम स्वयं दयाभाव से उनके साथ जो सलूक करें, मगर यह कदापि नहीं हो सकता कि कोई असामी मेरे सामने हेकड़ी जताए। अपना रोब और भय बनाए रखना चाहिए।

ज्ञान—यह पत्र अमेलिया के बाजार से आया है। ठेकेदार लिखता है कि लोग गोले के भीतर गाड़ियां नहीं लाते। बाहर ही पेड़ों के नीचे अपना सौदा बेचते हैं। कहते हैं, हमारा जहां जी चाहेगा, बैठेंगे। ऐसी दशा में ठीका रद्द कर दिया जाय, अन्यथा मुझे बड़ी हानि होगी।

गायत्री—बाजार के बाहर भी तो मेरी ही जमीन है, वहां किसी को दुकान रखने का क्या अधिकार है?

ज्ञान—कुछ नहीं, बदमाशी है। बाजारों में रुपये पीछे एक पैसा बयाई देनी पड़ती है, तौल ठीक-ठीक होती है, कुछ धर्मार्थ कटौती देनी पड़ती है, बाहर मनमाना राज है।

गायत्री—यह क्या बात है कि जो काम जनता के सुभीते और आराम के लिए किये जाते हैं, उनका भी लोग विरोध करते हैं?

ज्ञान—कुछ नहीं, यह मानव-प्रकृति है। मनुष्य को स्वभावत: दबाव से, रोकथाम से, चाहे वह उसी के उपकार के लिए क्यों न हो, चिढ़ होती है। किसान अपने मूर्ख पुरोहित के पैर धो-धो पीयेगा। लेकिन कारिंदा को, चाहे वह विद्वान् ब्राह्मण ही क्यों न हो, सलाम करने में भी उसे संकोच होता है। यों चाहे वह दिन-भर धूप में खड़ा रहे लेकिन कारिंदा या चपरासी को देखकर चारपाई से उठना उसे असह्य होता है। वह आठों पहर अपनी दीनता और विवशता के भार से दबा रहना नहीं चाहता। अपनी खुशी से नीम की पत्तियां चबाएगा, लेकिन जबर्दस्ती दूध और शर्बत भी न पीएगा। यह जानते हुए भी हम उन पर सख्ती करने के लिए बाध्य हैं।

इतने में मायाशंकर एक पीतांबर ओढ़े हुए ऊपर से उतरा। अभी उसकी उम्र चौदह वर्ष से अधिक न थी, किंतु मुख पर एक विलक्षण गंभीरता और विचारशीलता झलक रही थी जो इस अवस्था में बहुत कम देखने में आती है। ज्ञानशंकर ने पूछा—कहां चले, मुन्नू?

माया ने तीव्र नेत्रों से देखते हुए कहा—घाट की तरफ संध्या करने जाता है।

ज्ञान—आज सर्दी बहुत है। यहीं बाग में क्यों नहीं कर लेते?

माया—वहां एकांत में चित्त खूब एकाग्र हो जाता है।

वह चला गया तो ज्ञानशंकर ने कहा—इस लड़के का स्वभाव विचित्र है। समझ में नहीं आता। सवारियां सब तैयार हैं, पर पैदल ही जायगा। किसी को साथ भी नहीं लेता।

गायत्री—महरियां कहती हैं, अपना बिछावन तक किसी को नहीं छूने देते। वह बेचारियां इनका मुंह जोहा करती हैं कि कोई काम करने को कहें, पर इन्हें किसी से कुछ मतलब ही नहीं।

ज्ञान—इस उम्र में कभी-कभी यह सनक सवार हो जाया करती है। संसार का कुछ ज्ञान तो होता नहीं। पुस्तकों में जिन नियमों की सराहना की गई है, उनके पालन करने को प्रस्तुत हो जाता है। लेकिन मुझे तो यह कुछ मंद बुद्धि-सा जान पड़ता है। इतना बड़ा हुआ, पैसे की कदर ही नहीं जानता। अभी सौ रुपये दे दीजिये तो शाम तक पास कौड़ी न रहेगी। न जाने कहां उड़ा देता है, किंतु इसके साथ ही मांगता कभी नहीं। जब तक खुद न दीजिए, अपनी जबान से कभी न कहेगा।

गायत्री—मेरी समझ में तो यह पूर्वजन्म में कोई संन्यासी रहे होंगे।

ज्ञानशंकर ने आज की गाड़ी से बनारस जाकर विद्या को साथ लेते हुए लखनऊ जाने का निश्चय किया। गायत्री बहुत कहने-सुनने पर भी राजी न हुई।

# बयालीस

राय कमलानन्द को देखे हुए हमें लगभग सात वर्ष हो गए, पर इस कालक्षेप का उन पर कोई चिह्न नहीं दिखाई देता। बल-पौरुष, रंग-ढंग सब कुछ वही है। यथापूर्व उनका समय सैर और शिकार, पोलो और टेनिस, राग और रंग में व्यतीत होता है। योगाभ्यास भी करने जाते हैं। धन पर वह कभी लोलुप नहीं हुए और अब भी उसका आदर नहीं करते। जिस काम की धुन हुई उसे करके छोड़ते हैं। इसकी जरा भी चिंता नहीं करते कि रुपये कहां से आएंगे। वह अब भी सलाहकारी सभा के मेंबर हैं। इस बीच में दो बार चुनाव हुआ और दोनों बार वही बहुमत से चुने गए। यद्यपि किसानों और मध्य-श्रेणी के मनुष्यों को भी वोट देने का अधिकार मिल गया था, तथापि रायसाहब के मुकाबले में कौन जीत सकता था? किसानों के वोट उनके और उनके अन्य भाइयों के हाथों में थे और मध्य श्रेणी के लोगों को जातीय संस्थाओं में चन्दे देकर वशीभूत कर लेना कठिन न था।

रायसाहब इतने दिनों तक मेंबर बने रहे, पर उन्हें इस बात का अभिमान था कि मैंने अपनी ओर से कौंसिल में कभी कोई प्रस्ताव न किया। वह कहते, मुझे खुशामदी टट्टू कहने में अगर किसी को आनंद मिला है तो कहे, मुझे देश और जाति का द्रोही कहने से अगर किसी का पेट भरता है तो मुझे कोई शिकायत नहीं है, पर मैं अपने स्वभाव को नहीं बदल सकता। अगर रस्सी तुड़ाकर मैं जंगल में अबाध्य फिर सकूं तो मैं आज ही खूंटा उखाड़ फेंकूं। लेकिन जब जानता हूं कि रस्सी तुड़ाने पर भी मैं बाड़े से बाहर नहीं जा सकता, बल्कि ऊपर से और डंडे पड़ेंगे तो फिर खूंटे पर चुपचाप खड़ा क्यों न रहूं? और कुछ नहीं तो मालिक की कृपा-दृष्टि तो रहेगी। जब राज-सत्ता अधिकारियों के हाथों में है, हमारे असहयोग और असम्मति से उसमें को परिवर्तन नहीं हो सकता तो इसकी क्या जरूरत है कि हम व्यर्थ अधिकारियों पर टीका-टि करने बैठें और उनकी आंखों में खटकें? हम काठ के पुतले हैं, तमाशे दिखाने के लि किये गए हैं, इसलिए हमें डोरी के इशारे पर नाचना चाहिए। यह हमारी खामखि

हम अपने को राष्ट्र का प्रतिनिधि समझते हैं। जाति हम जैसों को, जिसका अस्तित्व ही उसके रक्त पर अवलंबित है, कभी अपना प्रतिनिधि न बनाएगी! जिस दिन जाति में अपना हानि-लाभ समझने की शक्ति होगी, हम और आप खेतों में कुदाली चलाते नजर आएंगे। हमारा प्रतिनिधित्व संपूर्णत: हमारी स्वार्थपरता और सम्मान-लिप्सा पर निर्भर है। हम जाति के हितैषी नहीं हैं, हम उसे केवल स्वार्थ-सिद्धि का यंत्र बनाए हुए हैं। हम लोग अपने वेतन की तुलना अंग्रेजों से करते हैं। क्यों? हमें तो यह सोचना चाहिए कि ये रुपये हमारी मुट्ठी में न आकर यदि जाति की उन्नति और उपकार में खर्च हों तो अच्छा है। अंग्रेज अगर दोनों हाथों से धन बटोरते हैं तो बटोरने दीजिए। वह इसी उद्देश्य से इस देश में आए हैं। उन्हें हमारे जाति-प्रेम का दावा नहीं है। हम तो जाति-भक्ति की हांक चलाते हुए भी देश का गला घोंट देते हैं। हम अपने जातीय व्यवसाय के अध: पतन का रोना रोते हैं। मैं कहता हूं आपके हाथों यह दशा और भी असाध्य हो जाएगी। हम अगणित मिलें खोलेंगे, बड़ी संख्या में कारखाने कायम करेंगे, परिणाम क्या होगा? हमारे देहात वीरान हो जायंगे, हमारे कृषक कारखानों के मजदूर बन जाएंगे, राष्ट्र का सत्यानाश हो जायगा। आप इसको जातीय उन्नति की चरम सीमा समझते हैं, मेरी समझ में यह जातीयता का घोर अध:पतन है। जाति की जो कुछ दुर्गति हुई है हमारे हाथों हुई है। हम जमींदार हैं, साहूकार हैं, वकील हैं, सौदागर हैं, डॉक्टर हैं, पदाधिकारी हैं। इनमें कौन जाति की सच्ची वकालत करने का दावा कर सकता है? आप जाति के साथ बड़ी भलाई करते हैं, तो कौंसिल में अनिवार्य शिक्षा का प्रस्ताव पास करा देते हैं। अगर आप जाति के सच्चे नेता होते, तो यह निरंकुशता कभी न करते। कोई अपनी इच्छा के विरुद्ध स्वर्ग भी नहीं चाहता। हममें तो कितने ही महोदयों ने बड़ी-बड़ी उपाधियां प्राप्त की हैं। पर इस उच्च शिक्षा ने हममें सिवा विलास-लालसा और सम्मान-प्रेम, स्वार्थ-सिद्धि और अहम्मन्यता के और कौन-सा सुधार कर दिया। हम अपने घमंड में अपने को जाति का अत्यावश्यक अंग समझते हैं, पर वस्तुत: हम कीट-पतंग से भी गए बीते हैं। जाति-सेवा करने के लिए दो हजार मासिक, मोटर, बिजली-पंखे, फिटन, नौकर या चाकर की क्या जरूरत है? आप रूखी रोटियां खाकर जाति की सेवा इससे कहीं उत्तम रीति से कर सकते हैं। आप कहेंगे-वाह, हमने परिश्रम से विद्योपार्जन किया है, क्या इसीलिए? तो जब आपने कायिक सुखभोग के लिए इतना अध्यवसाय किया है, तब जाति पर इसका क्या एहसान? आप किस मुंह से जाति के नेतृत्व का दावा करते हैं। आप मिलें खोलते हैं, तो समझते हैं, हमने जाति की बड़ी सेवा की, पर यथार्थ में आपने दस-बीस हजार आदमियों को वनवास दे दिया। आपने उनके नैतिक और सामाजिक पतन का सामान पैदा कर दिया। हां, आपने और आपके साझेदारों ने पैंतालीस रुपये प्रति सैकड़े लाभ अवश्य उठाया। तो भाई, जब तक यह धींगा-धींगी चलती है, चलने दो। न तुम मुझे बुरा कहो, न मैं तुम्हें बुरा कहूं। हम और आप, नरम और गरम दोनों ही जाति के शत्रु हैं। अंतर यह है कि मैं अपने को शत्रु समझता हूं और आप अहंकार के मद में अपने को उसका मित्र समझते हैं।

इन तर्कों को सुनकर लोग उन्हें बक्की और झक्की कहते थे। अवस्था के साथ रायसाहब का संगीत-प्रेम और भी बढ़ता जाता था। अधिकारियों से मुलाकात का उन्हें अब इतना व्यसन नहीं था। जहां कहीं किसी उस्ताद की खबर पाते, तुरंत बुलाते और यथायोग्य सम्मान करते। संगीत की वर्तमान अभिरुचि को देखकर उन्हें भय होता था कि अगर कुछ दिनों यही दशा रही तो इसका स्वरूप ही मिट जाएगा, देश और भैरव की तमीज भी किसी को न होगी। वह संगीत-कला को जाति की सर्वश्रेष्ठ संपत्ति समझते थे। उसकी अवनति उनकी समझ में जातीय पतन का निकृष्टतम स्वरूप था। व्यय का अनुमान चार लाख किया गया था। रायसाहब ने किसी

से सहायता मांगना उचित न समझा था, लेकिन कई रईसों ने स्वयं दो-दो लाख के वचन दिये थे। तब भी रायसाहब पर दो-ढ़ाई लाख का भार पड़ना सिद्ध था। यूरोप से छः नामी संगीतज्ञ आ गए थे—दो जर्मनी से, दो इटली से, एक फ्रांस और एक इंगलिस्तान से। मैसूर, ग्वालियर, ढाका, जयपुर, काश्मीर के उस्तादों को निमंत्रण-पत्र भेज दिये गए थे। रायसाहब का प्राइवेट सेक्रेटरी सारे दिन पत्र-व्यवहार में व्यस्त रहता था, जिस पर चिट्ठियों की इतनी कसरत हो जाती थी कि बहुधा रायसाहब को स्वयं जवाब लिखने पड़ते थे। इसी काम को निबटाने के लिए उन्होंने ज्ञानशंकर को बुलाया और वह आज ही विद्या के साथ आ गए थे। रायसाहब ने गायत्री के न आने पर बहुत खेद प्रकट किया और बोले—वह इसीलिए नहीं आई है कि मैं सनातन धर्म सभा के उत्सव में न आ सका था। अब रानी हो गई है ! क्या इतना गर्व भी न होगा? यहां तो मरने को भी छुट्टी न थी, जाता क्यों कर?

ज्ञानशंकर रात-भर के जागे थे, भोजन करके लेटे तो तीसरे पहर उठे। रायसाहब दीवानखाने में बैठे हुए चिट्ठियां पढ़ रहे थे। ज्ञानशंकर को देखकर बोले—आइए, भगतजी आइए। तुमने तो काया ही पलट दी। बड़े भाग्यवान हो कि इतनी अवस्था में ज्ञान प्राप्त कर लिया। यहां तो मरने के किनारे आये, पर अभी माया-मोह से मुक्त न हुआ। यह देखो, पूना के प्रोफेसर माधोल्कर ने यह पत्र भेजा है। उन्हें न जाने कैसे यह शंका हो गई है कि मैं इस देश में विदेशी संगीत का प्रचार करना चाहता हूं। इस पर आपने मुझे खूब आड़े हाथों लिया है।

ज्ञानशंकर मतलब की बात छेड़ने को अधीर हो रहे थे, अवसर मिल गया, बोले—आपने यूरोप से लोगों को नाहक बुलाया। इसी से जनता को ऐसी शंकाए हो रही हैं। उन लोगों की फीस तय हो गई है?

रायसाहब—हां, यह तो पहली बात थी। दो सज्जनों की फीस तो रोजाना दो-दो हजार है। सफर का खर्च अलग। जर्मनी के दोनों महाशय डेढ़-डेढ़ हजार रोजाना लेंगे। केवल इटली के दोनों आदमियों ने निःस्वार्थ भाव से शरीक होना स्वीकार किया है।

ज्ञान—अगर यह चारों महाशय यहां पन्द्रह दिन भी रहें तो एक लाख रुपये तो उन्हीं को चाहिए?

राय—हां, इससे क्या कम होगा।

ज्ञान—तो कुल खर्च चाहे पांच-साढ़े पांच लाख तक जा पहुंचे।

राय—तखमीना तो चार लाख का किया गया था, लेकिन शायद इससे कुछ ज्यादा ही पड़ जाय।

ज्ञान—यहां के रईसों ने भी कुछ हिम्मत दिखाई?

राय—हां, कई सज्जनों ने वचन दिये हैं। संभव है दो लाख मिल जाएं।

ज्ञान—अगर वह अपने वचन पूरे भी कर दें तो आपको ढाई-तीन लाख की जेरबारी होगी।

रायसाहब ने व्यंग्यपूर्ण हास्य के साथ कहा—मैं तो उसे जेरबारी नहीं समझता। धन सुख-भोग के लिए है। उसका और कोई उद्देश्य नहीं है। मैं धन को अपनी इच्छाओं का गुलाम समझता हूं, उसका गुलाम बनना नहीं चाहता।

ज्ञान—लेकिन वारिसों को भी तो सुख-भोग का कुछ-न-कुछ अधिकार है?

राय—संसार में सब प्राणी अपनी कर्मानुसार सुख-दुख भोगते हैं। मैं किसी के भाग्य का विधाता नहीं हूं?

ज्ञान—क्षमा कीजिएगा, यह शब्द ऐसे पुरुष के मुंह से शोभा नहीं देते जो अपने जीवन का अधिकांश बिता चुका हो।

रायसाहब ने कठोर स्वर से कहा—तुम्हें मुझे उपदेश करने का कोई अधिकर नहीं है। मैं अपनी संपत्ति का स्वामी हूं। उसे अपनी इच्छा और रुचि के अनुसार खर्च करूंगा। यदि इससे तुम्हारे सुख-स्वप्न नष्ट होते हैं, तो हों, मैं इसकी परवाह नहीं करता। यह मुमकिन नहीं कि सारे संसार में इस कांफ्रेंस की सूचना देने के बाद अब मैं उसे स्थगित कर दूं। मेरी सारी जायदाद बिक जाए तो भी मैंने जो काम उठाया है, उसे अंत तक पहुंचा कर छोड़ूंगा। मेरी समझ में नहीं आता कि तुम कृष्ण के ऐसे भक्त और त्याग तथा वैराग्य के ऐसे साधक होकर माया-मोह में इतने लिप्त क्यों हो? जिसने कृष्ण का दामन पकड़ा, प्रेम का आश्रय लिया, भक्ति की शरण गहीं, उसके लिए सांसारिक वैभव क्या चीज है ! तुम्हारी बातें सुनकर और तुम्हारे चित्त की यह वृत्ति देखकर मुझे संशय होता है कि तुमने यह बहुरूप धरा है और प्रेम-भक्ति का स्वाद नहीं पाया। कृष्ण का अनुरागी कभी इतना संकीर्ण हृदय नहीं हो सकता। मुझे अब शंका हो रही है कि तुमने यह जाल कहीं सरल-हृदय गायत्री कि लिए न फैलाया हो।

यह कहकर रायसाहब ने ज्ञानशंकर को तीव्र नेत्रों से देखा। उनके संदेह का निशाना इतना ठीक बैठा था कि ज्ञानशंकर का हृदय कांप उठा। इस भ्रम का मूलोच्छेद करना परमावश्यक था। रायसाहब के मन में इसका जगह पाना अत्यंत भयंकर था। इतना ही नहीं, इस भ्रम को दूर करने के लिए निर्भीकता की आवश्यकता थी। शिष्टाचार का समय न था। बोले—आपके मुख से स्वांग और बहुरूप की लांछना सुनकर एक मसल याद आती है, लेकिन आप पर उसे घटित करना नहीं चाहता। जो प्राणी धर्म के नाम पर विषय-वासना और विष-पान को स्तुत्य समझता हो वह यदि दूसरों की धार्मिक वृत्ति को पाखंड समझे तो क्षम्य है।

रायसाहब ने ज्ञानशंकर को फिर चुभती हुई दृष्टि से देखा और कड़ी आवाज में बोले—तुम्हें सच कहना होगा !

ज्ञानशंकर को ऐसा अनुभव हुआ मानो उनके हृदय पर से कोई पर्दा-सा उठा जा रहा है। उन पर एक अर्द्धविस्मृति की दशा छा गई। दीन भाव से बोले—जी हां, सच कहूंगा।

राय—तुमने यह जाल किसके लिए फैलाया है?

ज्ञान—गायत्री के लिए।

राय—तुम उससे क्या चाहते हो?

ज्ञान—उसकी संपत्ति और उसका प्रेम।

रायसाहब खिलखिलाकर हंसे। ज्ञानशंकर को जान पड़ा, मैं कोई स्वप्न देखते-देखते जाग उठा। उनके मुंह से जो बातें निकली थीं, वह उन्हें याद थीं। उनका कृत्रिम क्रोध शांत हो गया। उसकी जगह उस लज्जा और दीनता ने ले ली थी, जो किसी अपराधी के चेहरे पर नजर आती है। वह समझ गए कि रायसाहब ने मुझे अपने आत्मबल से वशीभूत करके मेरी दुष्कल्पनाओं को स्वीकार करा लिया। इस समय वह उन्हें अत्यंत भयावह रूप में दीख पड़ते थे। उनके मन में अत्याचार का प्रत्याघात करने की घातक चेष्टा लहरें मार रही थी। पर इसके साथ ही उन पर एक विचित्र भय आच्छादित हो गया था वह इस शैतान के सामने अपने को सर्वथा निर्बल और अशक्त पाते थे। परिस्थितियों से वह ऐसा उद्विग्न हो रहे थे कि जी चाहता था आत्म-हत्या कर लूं। जिस भवन को वह छ:-सात वर्षों से एक-एक ईंट जोड़कर बना रहे

थे, इस समय वह हिल रहा था और निकट था कि गिर पड़े। उसे संभालना उनकी शक्ति के बाहर था। शोक ! मेरे मनसूबे मिट्टी में मिले जाते हैं। उधर से भी गया, इधर से भी गया। यकायक रायसाहब बोले–बेटा, तुम व्यर्थ मुझ पर इतना कोप कर रहे हो। मैं इतना क्षुद्र-हृदय नहीं हूं कि तुम्हें गायत्री की दृष्टि में गिराऊं। उसकी जायदाद तुम्हारे हाथ लग जाय तो मेरे लिए इससे ज्यादा हर्ष की बात और क्या होगी? लेकिन तुम्हारी चेष्टा उसकी जायदाद तक ही रहती तो मुझे को आपत्ति न होती। आखिर वह जायदाद किसी-न-किसी को तो मिलेगी ही और जिन्हें मिलेगी वह मुझे तुमसे ज्यादे प्यारे नहीं हो सकते। किंतु मैं उसके सतीत्व को उसकी जायदाद से कहीं ज्यादा बहुमूल्य समझता हूं और उस पर किसी की लोलुप दृष्टि का पड़ना सहन नहीं कर सकता। तुम्हारी सच्चरित्रता की मैं सराहना किया करता था, तुम्हारी योग्यता और कार्यपटुता का मैं कायल था, लेकिन मुझे इसका गुमान भी न था कि तुम इतने स्वार्थ-भक्त हो। तुम मुझे पाखंडी और विषयी समझते हो, मुझे इसका जरा भी दुःख नहीं है। अनात्मवादियों को ऐसी शंका होनी स्वाभाविक है। किंतु मैं तुम्हें विश्वास दिलाता हूं कि मैंने कभी सौंदर्य को वासना की दृष्टि से नहीं देखा। मैं सौंदर्य की उपासना करता हूं, उसे अपने आत्म-निग्रह का साधन समझता हूं, उससे आत्म-बल संग्रह करता हूं, उसे अपनी चेष्टाओं की सामग्री नहीं बनाता। और मान लो, मैं विषयी ही सही। बहुत दिन बीत गए हैं, थोड़े दिन और बाकी हैं, जैसा अब तक रहा वैसा ही आगे भी रहूंगा। अब मेरा सुधार नहीं हो सकता। लेकिन तुम्हारे सामने अभी सारी उम्र पड़ी हुई है, इसलिए मैं तुमसे अनुरोध करता हूं और प्रार्थना करता हूं कि इच्छाओं के, कुवासनाओं के गुलाम मत बनो। तुम इस भ्रम में पड़े हुए हो कि मनुष्य अपने भाग्य का विधाता है। यह सर्वथा मिथ्या है। हम तकदीर के खिलौने हैं, विधाता नहीं। वह हमें अपने इच्छानुसार नचाया करती है। तुम्हें क्या मालूम है कि जिसके लिए तुम सत्यासत्य में विवेक नहीं करते, पुण्य और पाप को समान समझते हो, उस शुभ-मुहूर्त तक सभी विघ्न-बाधाओं से सुरक्षित रहेगा? संभव है कि ठीक उस समय जब जायदाद पर उसका नाम चढ़ाया जा रहा हो एक फुंसी उसका काम तमाम कर दे। यह न समझो कि मैं तुम्हारा बुरा चेत रहा हूं। तुम्हें आशाओं की असारता का केवल एक स्वरूप दिखाना चाहता हूं। मैंने तकदीर की कितनी ही लीलाएं देखी हैं और स्वयं उसका सताया हुआ हूं। उसे अपनी शुभ कल्पनाओं के सांचे में ढालना हमारी सामर्थ्य से बाहर है। मैं नहीं कहता कि तुम अपने और अपनी संतान के हित की चिंता मत करो, धनोपार्जन न करो। नहीं, खूब धन कमाओ और खूब समृद्धि प्राप्त करो, किंतु अपनी आत्मा और ईमान को उस पर बलिदान न करो। धूर्तता और पाखंड, छल और कपट से बचते रहो। मेरी जायदाद बीस लाख से कम की मालियत नहीं है। अगर दो-चार लाख कर्ज ही हो जाए तो तुम्हें घबड़ाना नहीं चाहिए। क्या इतनी संपत्ति मायाशंकर के लिए काफी नहीं है? तुम्हारी पैतृक संपत्ति भी दो लाख से कम की नहीं है। अगर इसे काफी नहीं समझते तो गायत्री की जायदाद पर भी निगाह रखो, इसे मैं बुरा नहीं कहता। अपने सुप्रबंध से, कार्य-कुशलता से, किफायत से, हितेच्छा से, उसके कृपा-पात्र बन जाओ, न कि उसके भोलेपन, उसकी सरलता और मिथ्या भक्ति को अपनी कूटनीति का लक्ष्य बनाओ और प्रेम का स्वांग भर कर उसके जीवन-रत्न पर हाथ बढ़ाओ।

इतने में प्राइवेट सेक्रेटरी साहब आये। रायसाहब उनकी ओर आकृष्ट हो गए। ज्ञानशंकर रो रहे थे। भेद खुल जाने का शोक था, चिरसंचित अभिलाषाओं के विनष्ट हो जाने का दुःख, कुछ ग्लानि, कुछ अपनी दुर्जनता का खेद, कुछ निर्बल क्रोध। तर्कनाशक्ति इतने आघातों का प्रतिरोध न कर सकती थी।

ज्ञानशंकर उठकर बाग में एक बेंच पर जा बैठे। माघ का महीना था और संध्या का समय।

